# श्री व्रतोद्यापन रहस्यम्

भाषा टीका



लेखक :पं० शिव स्वरुप ''याज्ञिक''

॥ श्री गणेशाय नमः ॥

# श्री व्रतोद्यापन रहस्यम्

## भाषा टीका

लेखक

**पं० शिवस्वरूप याज्ञिक जी**

भास्कर प्रयाग, भटवाड़ी जनपद-उत्तरकाशी, उत्तराखण्ड

**मूल्य 250/-**

प्रकाशक:

**बी०एस० प्रमिन्दर प्रकाशन**, दिल्ली-51

मुख्य वितरक:

**कर्मसिंह अमरसिंह**,

पुस्तक विक्रेता, बड़ा बाजार

फोन-01334-225619

प्रकाशक :
**बी०एस० प्रमिन्दर प्रकाशन**, दिल्ली-51

मुख्य वितरक :
**कर्मसिंह अमरसिंह**
**पुस्तक विक्रेता, बड़ा बाजार**
**हरिद्वार-उत्तराखण्ड**
**फोन-01334-225619**

**प्रथम संस्करण सन् 2011**



लेखक
**पं० शिवस्वरूप याज्ञिक**

**मूल्य 250/-**

# व्रतोद्यापन रहस्यम् की अनुक्रमणिका

# सम्मति-पत्र

प्रिय,

पं० शिव स्वरूप प्रसाद 'याज्ञिक' जी,

आप द्वारा जहां यज्ञ अनुष्ठानों द्वारा सनातन धर्म की शास्त्रीय मर्यादाओं का प्रचार प्रसार हो रहा है, वहीं अनुष्ठानपरक ग्रन्थों का संकलन और सम्पादन हो रहा है, यह अच्छी परम्परा है, इसी क्रम में **'सम्पूर्ण पूजा रहस्यम्'** जिसमें पूजन हवन जपार्थ मंत्र और स्तोत्र भरे हैं। **'सम्पूर्ण हवन रहस्य'** में यज्ञ विधि के साथ वेदी निर्माण की विधि सचित्र प्रकाशित है तथा **'सम्पूर्ण गृह नक्षत्र शांति रहस्य'** पुस्तक में वास्तु शास्त्र, नवग्रह भान्त्रि, नक्षत्र भान्त्रि के साथ-साथ लोकाचार की सनातन परम्परा में समान देवताओं के पूजा का विधान बहुत गम्भीरता से प्रस्तुत किया गया है। मैं इस प्रकार की सनातन परम्पराओं के लिये हो रहे कार्यों के लिये अपनी सम्मतिपूर्वक इन्हें आशीर्वाद देता हूँ।

**स्वामी माधवाश्रम जी महाराज**

# आशीर्वाद-पत्र

पं० शिव स्वरूप यज्ञिक भास्कर प्रयाग (भटवाड़ी)"

उत्तरकाशी।

आपके द्वारा सम्पादित रुद्राष्टाध्यायी" स्रोत, स्तुति एवं आरती सहित किताब का अध्ययन किया, बहुत प्रसन्नता हुई, ज्ञात हुआ है कि इसी प्रकार आप द्वारा सम्पादित अन्य किताबें भी हैं। भगवान केदारनाथ जी से प्रार्थना करूंगा कि भविष्य में भी आप इसी प्रकार से भगवान की सेवा अपने इन्हीं लेख रचनाओं के साथ करते रहेंगे। भगवान केदारनाथ जी से आप तथा आपके सम्पूर्ण परिवार की यश, कीर्ति तथा मंगलमय की कामना करता हूँ। इन्हीं शुभकामनाओं के साथ।

**राजशेखर लिंग**

मुख्य पुजारी

श्री केदारनाथ मंदिर, केदारनाथ, उत्तराखण्ड

जय श्री राधे

**देवक्यां पालितो गर्भे, लालिताङ्के. यशोदया।**
**यशमेय्या युतो बालो, गोपालो रमतां हृदि॥**

वैदिक काल से अर्वाचीन काल तक ईश्वरोवासना के विभिन्न उपायों में स्त्रोत, कवच सहस्त्रनाम गृह नक्षत्र शान्ति के अनेकों ग्रन्थ अब तक प्रकाशित हुए वर्तमान में भड़वाड़ी ग्राम निवासी **"शिवस्वरूप जी याज्ञिक"** जी द्वारा प्रकाशित ग्रन्थ विद्वान कर्मकाण्ड कराने वाले ब्राह्मणों के लिये अत्यन्त उपयोगी सिद्ध होगा।

**पं० परमान्नद शास्त्री**
ब्रह्मकुण्ड
वृन्दावन-जि. मथुरा, यू.पी.

---

**श्री**

सम्मानीय पं श्री शिवस्वरूप याज्ञिक" जी

आपके द्वारा अनेकों ग्रन्थों से संग्रह कर के संकलित रूप में जिन ग्रन्थों की रचना की गई है वह अत्यन्त सराहनीय कार्य है।

काशी के अधिपति श्री विश्वनाथ से प्रार्थना है कि आगे भी आपका यह सराहनीय लोकोपयोगी कार्य चलता रहे।

शुभाशंसा
**पं० श्री कामेश्वर नाथ त्रिपाठी**
राजमंदिर काशी

# शुभकामना

सेवा में,

**परम श्रद्धेय श्री शिवस्वरूप याज्ञिक**
**भटवाड़ी ( उत्तरकाशी )**

महोदय,

यह जानकर अपार प्रसन्नता हुई कि आपने श्री दुर्गासप्तमी पुस्तक लिखी है तथा यह पुस्तक समस्त धर्म परायण जनता के लिये उपयोगी होगी।

शक्ति का लौकिक अर्थ बल ताकत व सामर्थ्य है शक्ति नाम की वस्तु प्रत्येक मनुष्य अनुभव करता है, कोई भी कार्य शक्ति के बिना सम्पन्न नहीं हो सकता।

कलिकाल में भयानक पापों से बचने व अपने जीवन के कल्याण के लिये और अनिष्ठों को दूर करने के लिये चण्डी और विनायक की आराधना आस्थावादी विचारधारा के लिये आवश्यक मानी गई हैं (कलीं चण्डी विनायकै) मां के स्वरूप में प्राय: ममतामयी भावनाएं अधिक होती है, मां के स्वरूप से ही सच्चा आराधक सब कुछ पा जाता है और तभी अपने जीवन में अभ्युदय का मार्ग पाता है, तन्त्र मंत्र व यन्त्र भी जगत के अमंगलों को दूर करने में सहायक होते हैं किन्तु इनका उपयोग अनजाने धातक भी हो सकता है, अत: कलिकाल उसके पापाचार स्वरूप से बचने के लिये भक्ति ही सर्वोत्तम साधन है।

जगत के निर्मित सच्चिदानन्द पर ब्रह्म की जो सर्वोत्तम साधन है वही शक्ति तत्व भगवती है तथा श्री याज्ञिक" ने श्री दुर्गा सप्तसती के लिये बहुत उपयोगी है तथा अपने नाम शिव स्वरूप के अनुरूप भगवती की कृपा पात्र बने इस सत्प्रयास के लिये मैं आपको बधाई व शुभकामना देता हूँ।

**कालिका प्रसाद सेमवाल**
प्रान्तीय संगठन मंत्री, उत्तरांचल
**अखिल भारतीय भारतवर्षीय धर्मसंघ**
अनन्त श्री ब्रह्मलीन धर्मसम्राट स्वामी श्री करपात्री जी महाराज द्वारा संस्थापित

॥ श्री गोकुल चन्द्रमसे नमः ॥

## श्रीमद्भागवत ज्योतिष कर्मकाण्ड कार्यालय

आचार्य पं० मृदुल कृष्ण शास्त्री
श्रीमद् भागवत चञ्परीक बालशुक

आचार्य पं० विष्णुकान्त शास्त्री
याज्ञिक रत्न कर्मकाण्डाचार्य"

श्रीमद् भगवत चरणारविन्द प्रसादप्तये कर्मकाण्डादीनि बहुनि साद्यनामि प्रतिपाद्यन्ते श्रुत्यादिभिः योगिनः कर्म कुर्वत्ति कर्मणैव हि संसिद्धिः यज्ञार्था त्कर्मणोऽन्मत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः इत्यादि प्रयोग बाहुल्यात। कनिचित संकलितानी पुस्तकान अवलोकितानीमया, तेन प्रमुदितः विद्वद्वरेण्यं पं. शिवस्वरूप याज्ञिक" महानुभावमाशिषा संवर्द्धयामि। अग्रेसिऽदि सनातन धर्मरक्षायै लेखक प्रकाशकादिभिः सत्प्रयासो विधेमः।

सर्वेभद्राणि पश्यन्तु।

पं० विष्णुकान्त शास्त्री
श्री धाम वृन्दावन, मथुरा

---

## श्री हरिः

विदितमेतद् भगवतो निःश्वासभूत मन्त्र ब्राह्मणात्मक वेदस्याशीति सहस्र सङ्ख्यक कर्मकाण्ड प्रतिपादक मंत्राः सर्वजगत्ताप न्याय प्रशमयितुं लोकोयकर्तुञ्चप्रवृत्ताः। 'कुर्वन्नेवह कर्माणि' कुरू कर्मैवन्त्यादि श्रुति स्मृत्यादिषु कर्मकाण्ड माहात्मय प्राचुर्य प्रदृश्यते यद्यपि कर्मकाण्डस्य पूजाविधानस्यनास्त्यन्त स्तथापि सनातन धर्मेकनिष्ठाधिकारि विद्वभ्दिः काले-काले स्व स्वाधिकार सामर्थ्यानुसारं तत्तद् विषयक ग्रन्थाः प्रकाश्यन्त एव। एतत्सरण्यामेव जिज्ञासूनामुषकाराया नैक शास्त्र निष्णातैः पं. शिवस्वरूप याज्ञिक" महाभागैः संकलितानि पुस्तकानि प्रबन्धान्मव लोक्तातीव मोदमानो लेखक पाठकानां दीर्घायुषे भगवन्तं प्रार्थयामि, ग्रन्थान, ग्रन्थकारान् प्रकाशक महोदयानन्याश्च साहाध्यानभिनन्दामि शुभाशंसमा च संवर्द्धयामि, शुभमिति।

पं० गंगाधर पाठकः वेदाचार्यः
श्रीधाम वृन्दावनवास्तव्य मैथिलः
मो० 9430964633
सं० 2065 देवोत्थानि एकादशी

# निवेदन

नर शरीर के समान कोई दूसरा शरीर नहीं है। चर-अचर सभी जीव नर शरीर की याचना करते हैं और यही शरीर उद्धार का हेतु भी है। मानव माया से प्रेरित होकर संसार में आकर उस परम ब्रह्म को भूल जाता है। जिसने हमें इस संसार में नरतन देकर भव उद्धार का सेतु बनाया था। क्योंकि विषय रूपी कुपथ्य ऋषियों के हृदय में भी अंकुरित होता है, विषय अनुराग होने से प्राणी शोक हर्ष भय प्रीति वियोग के दुख से और भी दुखी होते हैं।

मानव शरीर में मोह ममता ईर्ष्या हर्ष लोभ विषाद दरिद्रता अहंकार दंभ कपट मान तृष्णा मत्सर अविवेक स्वयं ही निवास करते हैं जिसको दूर करने के लिए तथा देह की शुद्धता के लिए पूजन व्रत उपवास आवश्यक कर्म हैं जिससे मन निर्मल होकर आध्यात्म शान्ति को प्राप्त करता है तथा धर्माचरण के प्रभाव से सात्विक मनुष्य श्रद्धारूपी भाव से निर्मल मन की सहायता द्वारा मन का निग्रहकर निर्मल बुद्धि प्राप्त कर निष्काम भाव हो ज्ञान को प्राप्त कर जीवन धन्य कर कृतार्थ हो जाता है।

व्रत उद्यापन जीवन को उपयोगी बनाने वाले तथा ग्रहजनित दोषों को मिटाने के लिए सफल प्रयोग हैं। जब बुद्धि निर्मल हो भाव सात्विक हो मन में शान्ति का प्रवेश हो उन क्षणों में किये कार्य पुण्य वर्धक होते हैं जो व्रतादि करने से सहज ही प्राप्त हो जाते हैं तथा व्रतादि उपवास करने से शरीर निर्मल होकर भगवान प्राप्ति का साधन बन जाता है जो मानव शरीर के मानिसक और शारीरिक स्थास्थ्य के लिए आवश्यक भी है।

प्रस्तुत पुस्तक में ब्राह्मणों के हितार्थ व्रतोद्यापन के सामान्य धर्म, व्रत उपयोगी वस्तु, देवताओं के उपचार देवपूजा के अंग व्रतादि उद्यापन के नियम पूजन, हवन सहित पुस्तक में देकर पुस्तक की उपयोगिता बढ़ जायेगी ऐसा मेरा विश्वास है। विद्वान सुयोग्य ब्राह्मण इसे अपनाकर मेरे इस परिश्रम को सफल करेंगे तथा अपने विचारों से मुझे अवगत करेंगे। इसी विश्वास के साथ। आपका अनुचर

**पं० शिवस्वरूप 'याज्ञिक'**
भास्कर प्रयाग, भटवाड़ी जनपद- उत्तरकाशी, उत्तराखण्ड।
मो०-9411515592

## ॥ व्रतियों के लिए सामान्य धर्म ॥

**क्षमा सत्यं दयादानं शौचमिन्द्रिय निग्रह।**
**देवपूजाग्नि हवनं सन्तोषः स्त्येयवर्जनम्॥१॥**

(हेमद्रौ भविष्ये)

किसी भी व्रत में क्षमा, सत्य, दया, दान, शौच, इन्द्रिय निग्रह, देवपूजा, अग्नि हवन, सन्तोष अस्तेय यह दश तरह का धर्म का पालन सब व्रतों में करना चाहिए।

**व्रताद्यारम्भे वृद्धिश्राद्धं कार्यम् तदाह शातातपः।**
**नानिष्ष्या तु पितृ श्राद्धे कर्म किंचित समारभेत्॥२॥**

(शातातप)

व्रतादिकों के आरम्भ में नांदीमुख श्राद्ध को अवश्य करें। नांदी मुख श्राद्ध में बिना पितरों का पूजन कर किसी भी कार्य को प्रारम्भ नहीं करना चाहिए।

**श्रद्धावान् पापभीरुश्च मददम्भ विवर्जित।**
**पूर्व निश्चियमाश्रित्य यथावत्कर्म कारकः॥३॥**

(स्कन्द पुराण)

जिस पुरुष में श्रद्धा है जो पापों से डरता है, जिसमें दम्भ और मद नहीं है निश्चय कर्म को जो पूरा करता है, व्रताधिकारी है॥३॥

**देशो नदी गया शैलो गंगानर्मदपुष्करम्॥४॥**

वाराणसी, कुरुक्षेत्र प्रयाग जम्बुकेश्वर आदि व्रत करने के लिय पुण्य क्षेत्र है॥४॥

**पूर्व व्रतं गृहीत्वा यो नाचरेत्काम मोहितः।**
**जीवन्भवति चाण्डालोमृते श्वाऽभिजायते॥५॥**

(मदनरत्ने)

जो पुरुष पहले व्रत ग्रहण करके काममोहित हो उसका त्याग कर देवें, वह जीता हुआ ही चाण्डाल है तथा मृत्युपरान्त कुत्ता होता है॥५॥

**दिनत्रयं न भुञ्जीत मुण्डनं शिरसोऽथवा।**
**प्रायश्चितमिद कृत्वा पुनरेवव्रतीभिवेत्॥६॥**

(स्कन्द पुराण)

व्रत भंग होने पर तीन दिन का उपवास करें अथवा शिर का मुण्डन कर (प्रायश्चित) पुनः व्रत को करना चाहिए॥६॥

**उपावृत्तस्यपापेभ्यो यस्तुवासो गुणै सह।**
**उपवासः स विज्ञेयः सर्वभोग विवर्जित॥७॥**

(कात्यायन)

पापों से निवृत्त हुये पुरुष का जो गुणों के साथ वास है वह उपवास कहलाता है। उपवास में भोगों का त्याग किया जाता है॥७॥

**उपवासे तथा श्राद्धे न कुयाद्दन्त धावनम्।**

**पर्णादिना विशुद्धेत जिव्होलेखः सदैव हि॥८॥**

(पैठीनस)

उपवास और श्राद्ध में दान्तुन (काष्ठ की) नहीं करना चाहिए। जिव्हा आदि को सदैव पत्ते आदि से साफ करना चाहिए॥८॥

**असकृज्जलपानं च सकृत्ताम्बूल चर्वणात्।**
**उपवासः प्रणश्येत दिवास्वापाच्च मैथुनात्॥९॥**

(देवलस्मृति)

एक बार छोड़कर ज्यादा पानी पीने से, एक बार भी पान खानें से दिन के सोने और मैथुन से उपवास नष्ट हो जाता है॥९॥

**अष्टौ तान्य व्रतघ्नानि आपोमूलं फलं पयः।**
**हविर्ब्राह्मणकाम्या च गुरोर्वचनमौषधम्॥१०॥**

(स्कन्द)

जल, फल, पय, ब्राह्मणकाम्या, हवि, गुरु के वचन और औषध ये आठों व्रत को नष्ट नहीं करते अर्थात इन्हें व्रत में ग्रहण किया जा सकता है॥१०॥

**सदोपवीतिना भाव्यं सदावद्धशिखेन च।**
**विशिखो व्युपवोतिच यत्करोति न तत्कृतम्॥११॥**

(छन्दोगपरिष्टे)

उपवीत से रहते हुये कभी भी चोटी खुली नहीं रखनी चाहिए। जो मनुष्य बिना चोटी में गांठ दिये अथवा बिना यज्ञोपवीत के जो शुभ कर्म करता है वह न किये हुए के बराबर है॥११॥

**व्रीहिषष्टिकमुद्गा श्च कलायाः सलिलं पयः।**
**श्यामाकाश्चैव नीवारा गोधूमाद्या व्रते हिताः॥१२॥**

(अग्निपुराण)

जौ, शाठी, चावल, मूंग तथा कलाय, पानी, दूध, श्यामाक, नीवार और गेहूं पाराणय के लिये हितकर हैं॥१२॥

## ॥ यज्ञोपयोगी वस्तु ॥

यज्ञ, व्रत, उद्यापन जप, पूजनादि आदि में कई वस्तुओं की आवश्यकता होती है। जिनमें प्रमुख निम्न वस्तुयें उपयोग में लाई जाती हैं।

**१. पंचरत्न :-**

**सुवर्णं रजतं मुक्ता राजवर्तं प्रवालकम्।**
**रत्न पंचकमाख्यातं शेष वस्तु ब्रवीम्यहम्॥**

(आदित्य पुराण)

**कनकं कुलिशं नीलं पद्मरागं च मौक्तिकम्।**
**एतानि पंचरत्नानि रत्नशास्त्रविदो विदुः॥**

(समयप्रदीप)

सोना, चांदी, मोती, मूंगा और लाजवर्त ये पांच रत्न कहे हैं। अन्य वस्तुओं को आगे कहेंगे॥

**अभावे सर्व रत्नानां हेम सर्वत्र योजयेत्॥**

स्मृत्यन्तर में लिखा है कि सब रत्नों के अभाव में सब जगह सोने को काम में लाना चाहिए॥

**२. नव महारत्न :-**

**मुक्ताफलं हिरण्यं वैदूर्यं पद्मरागकम्।**
**पुष्परागं च गोमेदं नीलंगारूत्मतं तथा॥**
**प्रवाल युक्तानि महरत्नानि वै नवः॥**

(विष्णु धर्मोत्तर)

मुक्ता, सोना, वैदूर्य, पद्मराग, पुष्पराग, गोमेद नील, गारुत्मत और प्रवाल इनको नव महारत्न कहा गया है।

**३. पंचपल्लव :-**

**अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षचूतन्यग्रोध पल्लवाः।**
**पंचभंगा इतिख्याता सर्वकर्मसु शोभनाः॥**

(ब्रह्माण्ड पुराण)

पीपर, गूलर, प्लक्ष, आम और वड के पेड़ के पत्तों को पंचपल्ल्व कहते हैं।

**४. पंचगव्य :-**

**गौमूत्रं गोमयं क्षीरं दधिसार्पि यथा क्रमम्।।**

(स्कन्दपुराण)

गौमूत्र, गोबर, दूध, दही और गऊ का घी मिलाकर पंचगव्य कहा जाता है।

**५. पंचगव्य मात्रा :-**

**गौमूत्रंभागश्चार्द्ध शकृत्क्षीरस्य चत्रयम्।**
**द्वय दध्नो धृतस्यैकमेकश्च कुशवारिजा:।।**

(विष्णु धर्मोत्तर)

पंचगव्य जितना बनाना हो उसमें आधा भाग गौमूत्र तीन भाग गोबर, तीन भाग दूध, दोभाग दही ओर एक भाग घी तथा एक भाग कुश जल का होना चाहिए।

**६. पंचामृत :-**

**पंचामृतं दधि क्षीरं सिता मधु घृतं स्मृतम्।**

(हेमाद्रौ)

**आज्यंक्षीरमधु तथा मधुर त्रयमुच्यते।।**

(मदन रत्ने)

दही, दूध, खांड, शहद और घी ये पांचों मिलकर पंचामृत कहलाते हैं। घी, दूध, शहद इन तीनों को मधुत्रय कहते हैं।

**७. चतु:समः-**

**कस्तूरिकायां द्वौ भागौ चत्वारश्चन्दनस्य च।**
**कुंकुमस्य त्रयश्चैकः शशिनः स्याचतुसम।।**

(गरुड़पुराण)

दो भाग कस्तूरी, चार भाग चन्दन, तीन भाग कुंकुम और एक भाग कर्पूर ये चारों मिलकर चतुस्सम कहलाते हैं।

**८. सर्वगन्ध :-**

**कर्पूरश्चन्दनं दर्पः कुंकुम च समासकम्।**
**सर्वगन्धमिति प्रोक्तं समस्तु सुरभूषणम्।।**

(गरुड़पुराण)

कपूर चन्दन कस्तूरी कुंकुम जब इन चारों को बराबर लिया जाता है तब इसे सर्वगन्ध कहते हैं। यह सब देवताओं का आभूषण है।

**९. यक्षकर्दम :-**

**कस्तूरीह्यगुरुश्चैव कर्पूरचंदन तथा।**
**कंकोलं चभवेदेभीः पंचभिर्यक्षकर्दम।।**

(गरुड़पुराण)

कस्तूरी, अगरू, कर्पूर, चन्दन, कंकोल पांचों को मिलाकर यक्षकर्दम कहा जाता है।

**१०. सर्वोषधि :-**

**कुष्ठं मांसी हरिद्रे द्वे मुरा शैलेय चन्दनम्।**
**वचा चम्पकमुस्तं च सर्वोषध्योदश स्मृताः।।**

(छन्दोगपरिशिष्टे)

कूट, कंकोल दोनों हल्दी मुरा, शैलेय चन्दन, वचा, चम्पक मुस्त इन दशों को सर्वोषधी कहते हैं।

**११. सौभाग्याष्टक :-**

**इक्षवस्तृणराजं च निष्पावाजाजिधान्यकम्।**
**विकारवच्च गोक्षीरं कुसुमं कुंकुमं तथा।।**
**लवणं चाष्टमं तत्र सौभाग्याष्टकमुच्यते।।**

(पद्मपुराण)

इख, तृणराज, निष्पाव, जीरा, धान्य, दही, कुसुम, कुंकुम, लवण इनको सौभाग्याष्टक कहते हैं।

**१२. अर्घ्याष्टांग :-**

**आप क्षीरं कुशाग्राणी दध्यक्षततिलास्तथा।**
**यवाः सिद्धार्थकाश्चेतिह्यर्घ्योऽष्टाङ्ग प्रकीर्तितः॥**

(पद्मपुराण)

पानी, दूध, कुशा का अग्रभाग, दही, चावल और तिल जौ और सफेद सरसों सबको मिलाकर अष्टांग अर्घ्य कहा जाता है।

**१३. सप्तमृतिका :-**

**गजाश्वरथवल्मीकसंगमादध्रगोकुलात्।**
**मृदमानीय कुंभेषु प्रक्षिपेच्चत्वरात्तथा॥**

(मत्स्यपुराण)

जिस स्थान पर घोड़ा बंधे, जहां रथ चलता हो, इन स्थानों की मिट्टी, वामी की मिट्टी, नदियों के संगम की मिट्टी, तालाब की मिट्टी, गऊ बांधने के स्थान की मिट्टी, चौराहे की मिट्टी इन स्थानों से सात जगह की मिट्टी को सप्त मृतिका कहते हैं।

**१४. सप्तधातु :-**

**सुवर्ण रजतं ताम्रमारकूटं तथैव च।**
**लोहं त्रपु तथा सीसं धातव, सप्तकीर्तिकाः॥**

(हेमाद्रि)

सोना, चांदी, ताम्बा, पीतल, लोहा, त्रपु रांगा और शीशा ये सात धातु हैं।

**१५. कौतुक :-**

**दूर्वा यवांकुराश्चैव बालकं चूतपल्लवा।**
**हरिद्राद्वयसिद्धार्थ शिखिपत्रोरगत्व चः॥**

(भविष्य पुराण)

दूव, जौ के अंकुर, खस की जड़, आम की डाल, दोनों हल्दियां, सफेद सरसों, मोरपंख, सांप की कांचुली इन्हें कौतुक कहते हैं।

**१६. सप्तधान्य :-**

**यवगौधूम धान्यानि तिला कङ्गुस्तथैव च।**
**श्यामकं चीनकं चैव सप्तधान्या मुदाहृतम्॥**

(षटत्रिशंद ग्रन्थ)

यव गोधूम, धान, तिल, कंगु, श्यामाक (कोदो) और चीनक इन सातों को सप्त धान्य कहते हैं।

**१७. अष्टादश धान्य :-**

**व्रीहिर्यवास्तिलाश्चैव यावनालास्तथैव च।**
**शतानीकाः कुलित्थाश्च कङ्गुकाः कोरदूषका॥**
**माषमुद्गमसूराश्च निष्पावाः श्याम सर्षपाः।**
**गोधूमाश्चणकाश्चैव नीवाराढक्य एवच॥**
**एवं क्रमेण जानीया द्धान्यष्टा दशैव तु।**

(स्कन्दपुराण)

व्रीहि, यव, तिल, रामदाना, मटर, कुलित्थ, कंगु, कोदो, माष, मूंग, मसूर, निष्पाव, श्याम, सर्षप, गोधूम, चना, नीवार, और आढकी ये क्रम से गिनने पर अठ्ठारह हो जाते हैं।

**१८. कलश प्रमाण :-**

**हेमराजत ताम्राश्च मृन्मया लक्षणान्विताः**
**यात्रोद्वाह प्रतिष्ठादौ कुम्भास्युरभि सेचने॥**

(विष्णु धर्मे)

सोना, चांदी ताम्बे और मिट्टी के अपने लक्षणों के अनुसार यात्रा विवाह और प्रतिष्ठा आदि में अभिषेक हेतु होते हैं।

**१९. प्रतिमा निर्माण :-**

**सौवर्णी राजती ताम्री वृक्षजा मार्तिकी तथा।**
**चित्रजा पिष्टलेपोत्था निजवित्तानुसारतः॥**

(भविष्ये)

अपनी शक्ति के अनुसार प्रतिमा सोने, चांदी, ताम्बे की बनवानी चाहिये यदि वह भी न हो सके तो मिट्टी की बनवा लें या चित्रपट को ही पूज दें अथवा पिष्टलेप से ही काम कर लेवें।

**२०. प्रतिमा प्रमाण :-**

**अंगुष्ठपर्वादारभ्य वितस्तिर्यावदेवतु।**
**गृहे तु प्रतिमाकार्या नाधिकाः शस्यतेवुधै।।**

(मात्स्ये)

अंगूठे के प्रमाण से लेकर एक बिलस्त तक लम्बी मूर्ति का घर में पूजन करना चाहिए इससे अधिक प्रमाण की मूर्ति का पूजन विद्वान लोग शुभ कारक नहीं बताते।

**२१. यथा वस्तु न मिलने पर :-**

**यथोवत्तवस्त्व संपतौ ग्राह्यं तदनकारियत्।**
**यवाभावे च गोमूधा ब्रीह्यभावे च तण्डुलाः।।**

(मदन रत्ने)

जो चीज कही गयी हो वह न मिले तो उस जैसी वस्तु को ले लेना चाहिए जैसे- जौ न हो तो गेहूं से व्रीहि न हो तो तण्डुलों से काम करना चाहिए।

**२२. द्रव्याभाव प्रतिनिधि :-**

**दध्यलाभे पयोग्राह्य मध्वलाभे तथा गुडः।**
**घृते प्रतिनिधिः कार्यः पयोवा दधि वा नृप।।**

(हेमाद्रौ)

दही न मिले तो दूध तथा मधु के अभाव में गुड़ से काम करना चाहिए। यदि घी न मिले तो दूध से काम लेना चाहिए।

**२३. हवन के लिये आज्य :-**

**आज्य होमेषु सर्वेषु गव्यमेव भवेद्घृतम्।**
**तदभावे महिष्यास्तु अजामाविक मेव तु।।**
**तदभावे तु तैलं स्यात्तदभावे तु जार्तिलम्।**
**तदभावे तु कौसुम्भं तदभावे तु सार्षपम्।।**

(देवलः)

जहां आज्य का होम है वहां गौ का ही घृत लेना चाहिए। यदि गौ का घृत न मिले तो भैंस का, यदि भैंस का घृत न मिले तो बकरी का, यदि बकरी का घृत न मिले तो भेड़ का घी वर्तना चाहिए। यदि वह भी न हो तो तिल का तेल, यदि तिल का तेल भी न हो तो जार्तिल का तेल इस के अभाव में कौसुंभ का तेल तथा इसके अभाव में सरसों का तेल को प्रयोग करना चाहिए।

**२४. समिधा :-**

**पलाशाश्वत्थखदिरबडोदुम्बराणाम्।**
**तदभावे कण्टकवर्जसर्ववनस्पतीनाम्॥**

(कात्यायन)

पलाश, अश्वत्व खदिर वट उदुम्बर ये समिधा हैं इनके अभाव में कांटेदार (समिधा)को छोड़कर सब वनस्पतियां ले लेनी चाहिए।

**२५. अमृतधूप :-**

**अगरुश्चन्दनं मुस्ता सिह्लकं वृषणं तथा।**
**समभागेस्तु कर्तव्योधूपोऽयममृताह्वयः॥**

(अथेध्माः)

अगरु, चन्दन, मुस्ता, सिह्लक, कस्तूरी इन पांचों को बराबर लेकर जो धूप बनाया जाता है उसे अमृत धूप कहते हैं।

**२६. दशांग धूप :-**

**षड्भाग कुण्टं द्विगुणो गुडश्च लाक्षात्रयं पंचनखस्य भागाः।**
**हरीतकीसर्जरसः समांसी भागैकमेंक त्रिलवं शिलाजम्॥**
**घनस्यचत्वारि पुरस्य चैको धूपो दंशांग कथितो मुनीन्द्रैः॥**

छः भाग कुष्ठ, बारह भाग गुड़, तीन भाग लाक्षा, पांच भाग नख हरीतकी, राल, जटामासी ये तीनों एक-एक भाग तथा शिलाजीत चार भाग, कपूर एक भाग, गूगल एक भाग इनके मिश्रण से बनाये गये धूप को दशांग धूप कहते हैं ऐसा बड़े-बड़े मुनि कहते हैं।

॥ इति यज्ञोपयोगी वस्तुवर्णन ॥

## ॥ देव उपचार ॥

### १. तीस उपचार :-

अर्घ्यं पाद्यआचमनं मधुपर्कमुपस्पृशम्।
स्नानं नीराजनं वस्त्र माचमनंचोपवीतकम्॥
पुनराचमभूषे च दर्पणालोकनं ततः।
गन्धपुष्पै धूपदीपौ नैवेद्यं च ततः क्रमात्॥
पानीयं तोयमाचमनं हस्तावासस्ततः परम्।
ताम्बूलमनुलेपं च पुष्पदानं ततः पुनः॥
गीतं वाद्यं तथा नृत्यं स्तुतिश्चैव प्रदक्षिणाः।
पुष्पांजलि नमस्कारावष्ट त्रिंशत्समीरिता॥

(ज्ञानमालायाम)

अर्घ्यं, पाद्यं, आचमन, मधुपर्क, उवटन, स्नान, आरती, वस्त्र, आचमन, उपवीत, पुनराचमन, अलंकार, गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, पानीय, तोय, आचमन, करोद्वर्तन, पान, अनुलेपन, पुष्पदान, गीत, वाद्य, नृत्य, स्तुति, प्रदक्षिणा, पुष्पांजलि नमस्कार, इस प्रकार तीस उपचार हैं।

### २. षोडश उपचार :-

आसनं स्वागतं चार्घ्यं पाद्यमाचमनीयकम्।
मधुपर्कासनस्नानवसनाभरणानि च॥
सुगन्ध सुमनोधूपो दीपमन्नेन भोजनम्।
माल्यानुलेपने चैव नमस्कार विसर्जने॥

आसन, स्वागत, अर्घ्यं, पाद्य, आचमन, मधुपर्क, स्नान, वसन, आभरण, सुगन्ध, फूल, धूप, दीप अन्न भोजन, माल्यअनुलेपन, नमस्कार और विसर्जन ये सोलह उपचार कहलाते हैं।

### ३. दशउपचार :-

अर्घ्यं पाद्यमाचमन स्नानं वस्त्र निवेदनम्।
गन्धादयो नैवेद्यान्ता उपचारादशक्रमात्॥

अर्घ्य, पाद्य, आचमन, स्नान, वस्त्र, निवेदन गन्ध से लेकर नैवेद्य तक क्रम से दश उपचार होते हैं।

**४. रात्रि में देव अर्चन :-**

**आसनस्नान वस्त्राणि भूषणं च विवर्जयेत्।**
**रात्रौदेवार्चने तैश्च पदार्थैर्द्वादशै क्रमात।।**

(कपिल)

जब रात को देव पूजन करना हो तो आसन, स्नान, वस्त्र और आभूषण इन उपचारों को न करें बाकी बारह उपचारों को करना चाहिए। इन अनुपयुक्त उपचारों को कपिल देव जी ने कहा है।

## देवपूजन अंग

**१. पाद्य के अंग :-**

**दूर्वा च विष्णुक्रान्ता च श्यामाकं पद्ममेव च।**
**पाद्याङ्गानि च चत्वारि कथितानि समासतः।।**

दूर्वा, विष्णुक्रान्ता, श्यामक और पद्म ये चार संक्षेप में पाद्य के अंग बताये गये हैं।

**२. आचमन के अंग :-**

**कर्पूरमगरुं पुष्पं द्रव्याचमनीयके।**

कर्पूर, अगरु और पुष्प इनको आचमनी में डालकर आचमन कराना चाहिए।

**३. अर्घ्य के अंग :-**

**सिद्धार्थमक्षतं चैव दूर्वा च तिलमेच च।**
**यवगन्ध फलं पुष्पमष्टाङ्ग त्वर्घ्यमुच्यते।।**

सिद्धार्थ, अक्षत, दूर्वा, तिल, यव, गन्ध, फल और पुष्प इन सबको अर्घ्य पात्र में डालकर अर्घ्य देना चाहिए।

**४. उद्वर्तनपदार्थ :-**

**रजनी सहदेवीच शिरीषं लक्षणाप च।**
**सदभद्राकुशग्राणि उद्वर्तन मिहोच्यते।।**

(शारदा तिलक)

हल्दी सहदेवी,शिरिष, लक्षणा, सदाभद्रा और कुशाग्र ये सव वस्तुयें उद्धर्तन में ग्रहण की जाती हैं।

## ५. द्रव्याभाव :-

**अक्षता गन्ध पुष्पाणि स्नानपात्रे तथा त्रयम्।**
**उपचार द्रव्याभावे अक्षताश्चप्रतिनिधिः।**
**तथाचमनपात्रेऽपि दद्यराजातीफलं मुने।**
**लवङ्गमपि कङ्कोलशस्तमाचमनीय के।।**

(अगस्त्यसंहिता)

द्रव्य अभाव में साफ किये हुए तंडुल लेने चाहिए। आचमन पात्र में जातीफल, लवंग और कंकोल डालना चाहिए। द्रव्य के अभाव में उस द्रव्य का स्मरण करके धुले चावल प्रयोग करना चाहिए।

## ६. मूर्तिस्नान निर्णय :-

**प्रतिमा पट्टयंत्राणां नित्यं स्नानं न कारयेत्।**
**कारयेत् पर्व दिवसे यदावा मलधारणम्।।**

(प्रयोगपरिजात)

प्रतिमा के वस्त्र और यंत्रों को रोज स्नान नहीं कराना चाहिए। जिस दिन कोई पर्व हो उस दिन या मैले हो गये हों तो धोना चाहिए।

## ७. विष्णु आदि देवताओं की पूजन वर्ज्य सामग्री :-

**नाक्षतैरर्चयेद्विष्णुं न तुलस्यां गणाधिपम्।**
**न दुर्वया यजेद्देवीं. बिल्वंपत्रैश्च भास्करम्।।**
**उन्मतमर्कपुष्पंच विष्णोर्वर्ज्यं सदा बुधै।।**

(ज्ञानमालायाम्)

अक्षतों से विष्णु का तथा तुलसीदल से गणपति का, दुर्वा सें देवी का तथा बिल्वपत्रों से कभी सूर्य का पूजन नहीं करना चाहिए धतूरे और ऑक के फूल कभी भी विष्णु भगवान पर नहीं चढ़ाने चाहिए।

**८. अक्षत :-**

**अक्षतास्तु यवाप्रोक्ताः इति पदार्थां दर्शे उक्तात्वा।**
**द्यवानामेवायं प्रतिषेधोनं तुण्डलानाम्।**

पदार्थां दर्श में लिखा है कि यवों को अक्षत कहते हैं। फिर यहां से निषेध यव के अक्षतों का ही होगा न कि चावलों का।

**९. शंख अभिषेक :-**

**महाभिषेक सर्वत्र शंखनैव प्रकल्पयेत्।**
**सर्वत्रैव प्रशस्तोब्जः शिवसूर्यार्चनं बिना।।**

(आचारमयूख)

सब जगह शंख से ही महाअभिषेक होना चाहिए। शिव और सूर्य पूजन को छोड़कर सब जगह शंख प्रसस्त है।

## ।। व्रतादि उद्यापन ।।

**१. बिना उद्यापन :-**

**कुर्यादुद्यापनं तस्य समाप्तौयदुदीरितम्।**
**उद्यापनं विना यत्तु तद्व्रतं निष्फलंभवेत्।।**

(पृथ्वीचन्द्रोदय)

व्रत की समाप्ति पर जो कहा गया है वह उद्यापन अवश्य करना चाहिए। क्योंकि बिना उद्यापन के व्रत निष्फल हो जाता है।

**२. व्रत उद्यापन :-**

**यत्रचोद्यापनं नोक्तं व्रतानुगुणतश्चरेत्।**
**वित्तानुसारतोदद्यादनुक्तोद्यापने व्रते।।**
**गां चैव कांचनं दद्याद् व्रतस्य परिपूर्यते।।**

(नन्दीपुराण)

जिस व्रत का उद्यापन न कहा गया है उसका उद्यापन उस व्रत के अनुसार कर लेवें तथ अपनी श्रद्धानुसार दान भी कर दें। गौ और सोना व्रत की पूर्ति के लिए दान करें।

३. उद्यापन समय :-

**आदौ मध्ये तथाचान्ते व्रतस्योद्यापनं भवेत्।**
**तद्व्रतोद्यापनं कार्यं सम्पूर्ण फल माप्नुयात्।।**

व्रतों के आदि मध्य और अन्त में उद्यापन होता है, उद्यापन करने से ही व्रत का संपूर्ण फल प्राप्त होता है। अन्यथा नहीं।

४. कुश ग्रहण :-

**मासे नभमावस्यां तस्यां द्र्भोच्चयोमतः।**
**आयातयामास्ते दर्भा नियोजाश्च पुनः पुनः।।**

(हेमाद्री)

(भाद्रपद) की अमावस्या कुश ग्रहण काल है अर्थात् इस अमावस्या को कुश ग्रहण करने चाहिए। वे कुश पर्युषित दोष को प्राप्त नहीं होते। अर्थात् वैदिक कार्यों में बार-बार लिये जा सकते हैं।

५. दर्भ भेद :-

**कुशाः काशा यवा दूर्वाउशीराश्च सकुदंकाः।**
**गोधूमा व्रीहयो मुंजा दर्भासवल्वजला।।**

कुश, काश,जौ दूव, खस, कुन्द के पुष्प, गौमूत्र, धान और मूंज ए बल्वज सहित दश दर्भ कहलाते हैं।

६. जपदशांश :-

**जपाद्दशाशतोहोमस्तथा होमाच्च तर्पणम्।**
**होमाशक्तौ जपं कुर्याद्धोम संख्या चतुर्गुणम्।।**

(धर्मसिंधु)

जप का दशांश हवन और हवन का दशांश तर्पण करें। हवन की शक्ति न हो तो होम (दशांश) की संख्या से चतुर्गुण जप करें।

## ।। ऋत्विग वरण ।।

१. ऋत्विग :-

**बालाग्निहोत्रिणं विप्रं सुरूपं च गुणान्वितम्।**
**सपत्निकं च सम्पूज्य भूषयित्वा च भूषणैः।।**

(पद्मपुराण)

अनेक सद्गुणों से युक्त परम सुन्दर छोटी अवस्था से अग्निहोम करने वाला सपत्नीक विद्वान ब्राह्मण की पूजाकर अनेक तरह के आभूषणों से सुसज्जित करे।

**२. वरण :-**

**वस्त्रयुग्मं तथोष्णीषे कुण्डले कण्ठभूषणम्।**
**अङ्गुलीभूषणं चैव मणिबन्धस्य भूषणम्॥**
**एतानि चैव सर्वाणि प्रारम्भे धर्म कर्मणाम्।**
**पुरोहिताय दत्त्वाय ऋत्विग्भ्यः संप्रदापयेत्॥**

(लिंगपुराण)

जिन ब्राह्मणों का वरण किया गया हो उनमें पहले पुरोहित को दो वस्त्र, पाग, कानों के दो कुण्डल,कंठ का भूषण, अंगुलियों के भूषण, मणिबन्ध का भूषण और आच्छादन पट सब कार्यों के प्रारम्भ में ही देकर फिर अन्य ऋत्विजों को भी ये सब चीजें देनी चाहिए।

**३. ऋत्विज पूजन :-**

**सम्पूज्य मधुपर्केण ऋत्विजः कर्मकारयेत्।**
**अपूज्य कारयन् कर्म किल्विषेणैव युज्यते॥**

(विश्वामित्र)

मधुपर्क आदि से ऋत्विजों की पूजा कर के पीछे उनसे कार्य कराना चाहिए बिना पूजे कार्य कराने से कराने वाले को पाप लगता है।

---

## ।। पूजन कार्य में विशेष ।।

जिसे देवता का व्रत करना है प्रातः स्नान समय उसका ध्यान अवश्य करना चाहिए व्रत के देवता का पूजन मंत्र जाप स्तोत्र पाठ तथा कथा श्रवण रात्रि जागरण हवन करने से विशेष फल की प्राप्ति होती है।

पूजन प्रारम्भ में गणेश वरुण नान्दी श्राद्ध मातृका पूजन वसु ग्रह पूजन तथा व्रत के देवता का पूजन ब्राह्मणों के पूजन वरण के बाद किया जाता है। रात्रि जागरण कर दूसरे दिन पुनः आवाहित देवताओं का पूजन कर अग्नि प्रतिष्ठापित करें पुनः हवन कार्य किया जाता है। आवाहित देवताओं को उनके मंत्र द्वारा आहुति देकर व्रत के देवता को 108 आहुतियां दी जाती हैं इसके भद्रण्डल देवताओं को भी आहुति देकर पूर्णाहुति का कार्य किया जाता है। व्रत की पूर्ति के लिए श्रेयस्कर शैय्यादान, प्रतिमायुत पीठ दान, गौदान व्रत के उद्यापन में आचार्य को दिये जाते हैं। व्रतों के उद्यापन में ब्राह्मणों को भोजन से सन्तुष्ट करना तथा उनसे आशीर्वाद लेना भी व्रतोद्यापन का अंग है। पूजन के लिए जो संकल्प किया जाता है प्रधान संकल्प लिख दिया है जिस देवता का व्रतोद्यापन करना हो उस देवता का संकल्प में नाम उच्चारण करना चाहिए तथा ब्राह्मण वरण देवता पूजन व्रतोद्यापन, हवन, शय्यादान, गौदान में संकल्प अवश्य ही कहना चाहिए।

---

# ।। अथ पूजन प्रारम्भ ।।

प्रातःकाले शुभग्रह अनुकूल समये शुभ दिने शुभ लग्ने च कृतनित्यक्रियो यजमानः शुभासने, प्राङमुख उपविश्यः स्वदक्षिणतः पत्नींचोपवेश्य।

प्रथम गणेश वन्दना करें।

सर्व स्थूलतनुं गजेन्द्रवदनं लम्बोदरं सुन्दरं।
प्रस्यन्दन्मदगन्धलुब्ध मधुपव्यालोल गण्डस्थलं।।
दन्ताघातविदारितारिरुधिरैः सिन्दूरशोभाकरं।
वन्दे शैलसुतासुतं गणपतिंसिद्धिप्रदंकामदम्।।

हरि वन्दना :-

वेदानुद्धरते जगन्निवहते भूगोलमुद्विभ्रते।
दैत्यं दारयते वलिं छलयते क्षत्रक्षयं कुर्वते।।
पोलस्त्यं जयते हलं कलयते कारुण्यमातन्वते।
म्लेच्छान् मूर्छयते दशाकृति कृते कृष्णाय तुभ्यं नमः।।

गंगा ध्यान :-

पापापहारि दुरितारि तरंगधारी।
शैलप्रचारि गिरिराजगुहाविदारी।।
झंकारकारि हरिपादरजोऽपहारि।
गांग पुनातु सततं शुभ कारिवारि।।

गंगा ध्यान कर आचमन :-

केशवाय नमः। नारायणायनमः।
माधवाय नमः।। गोविन्दाय नमः हस्तप्रक्षालनम्।।
वामहस्त गंगोदकं सकुश दक्षिण हस्तेन-

बायें हाथ में जल लेकर दायें हाथ की अनामिका अंगूठे से अभिमंत्रित करे।

ॐ अपवित्रः पवित्रोर्वा सर्वावस्थांगतोऽपिवा।
यः स्मरेत् पुण्डरीकाक्षः सः वह्याभ्यन्तरः शुचिः।।

जल छिड़क दें-

ॐ पवित्रेस्थो वैष्णव्यौ सवितुर्व्वः प्रसवऽउत्पुनाम्यच्छिद्रेण पवित्रेण सूर्यस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्रपते पवित्रपूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम्।

भूतोत्सारणम्- ये भूतानामधिपतयो विशिखासः कपर्दिनः। तेषाँ सहस्त्रयोजनेऽवधन्वानि तन्मसि।।

सरसों मंत्रित कर दिशाओं में छिड़के-

अपसर्पन्तु ते भूता ये भूता भूमि संस्थिता।
ये भूता विघ्नकर्तारस्ते नश्यन्तु शिवाज्ञया।।

दिशाओं में गन्धाक्षत छोड़ दें-

अपक्रामन्तु भूतानि पिशाचाः सर्वतोदिशम्।
सर्वेषांमविरोधेन यज्ञकर्म समारभेत्।।

**आसन पूजन करें :-**

अस्य श्री आसन मन्त्रस्य मेरुपृष्ठ ऋषि सुतल छन्दः आसनोपवेशने पूजने विनियोगः।

जल छोड़कर पृथिवी का पूजन।

ॐ स्योना पृथिवि नो भवानृक्षरा निवेशनी। यच्छानः शर्म सप्रथाः। पृथ्व्यै नमः। आधार शक्ते नमः। शेष नागायनमः। कूर्मासनायः नमः। कमलासनाय नमः। सर्वोपचारार्थे गन्धक्षतं पुष्पं धूप दीप नैवेद्यं दक्षिणां च समर्पयामि।

प्रार्थना करे-

पृथिवी त्वया धृता लोका देवी त्वं विष्णुना धृताः।
त्वं च धारय मां भद्रे पवित्रं कुरुचासनम्।।

## घण्टा पूजन :-

ॐ सुपर्णोऽसि गरुत्माँस्त्रिवृत्ते शिरो गायत्रं चक्षुर्वृहद्रथन्तरे पक्षौ। स्तोम आत्मा छन्दाँस्यङ्गानि यजूँषि नाम। साम ते तनुर्वामदेव्यं यज्ञायज्ञियं पुच्छं धिष्ण्या शफाः सुपर्णोऽसि गरुत्मान्दिवं गच्छ स्वः पत॥

घण्टा को-गन्धक्षता चढ़ाकर बजा देवें-

आगमार्थन्तु देवानां गमनार्थन्तु रक्षसाम्।
सर्व भूत हितार्थाय घण्टा नादं करोम्यहम् ॥

ॐ भूर्भुवः स्वः घण्टास्थ गरुडाय नमः सर्वोपचारार्थे गन्धाक्षत पुष्पं समर्पयामि गरुड़ मुद्रां प्रदर्श्य घण्टां वादयित्वा वामपार्श्वे स्थापयेत्।

गरुड़ मुद्रा दिखाकर बायी तरफ पुष्पासन के ऊपर रख देवें।

## शंख पूजन :-

अग्निऋषिः पवमानः पांचजन्यः पुरोहितः। तमीमहे महागयम्॥ त्वं पुरा सागरोत्पनो विष्णुनां विधृत करे। नमन्ति सर्व देवश्च पांचजन्य नमोऽस्तुते ॥ शंखं वादयित्वा॥ ॐ भूर्भुवः स्वः शंखस्थ देवतायै नमः सर्वोपचारार्थे गन्धक्षत पुष्पं समर्पयामि॥ धूप पात्रये नम-ऋताषाडऋत धामाग्निर्गन्धर्वस्तस्यौष धयौऽप्यसरसो मुदो नाम। स नऽ इन्द्रं ब्रह्म क्षत्रं पातु तस्मै स्वाहा वाट् ताभ्यः स्वाहा। गन्धर्व देवाय धूप पात्रायै नमः सर्वोपचारार्थे पूजयामि।

# ।। सूर्य पूजन ।।

सूर्य पूजन निम्न मंत्रों से करे-

**ध्यान :-**

नमो नमस्तेऽस्तु सदा विभावसो। सर्वात्मने सप्तहयाय भानवे।।
अन्नन्तशक्तिर्मणि भूषणेन। ददस्व भक्तिं मम मुक्तिभव्याम्।।
आवाहयेतं द्विभुजं दिनेशं सप्ताश्ववाहं द्विमणि ग्रहेशं। सिन्दूर वर्णं प्रतिमाव भासं, भजामि सूर्यं कुलवृद्धि हेतवः।।

**पूजन :-**

ॐ आकृष्णेन रजसा वर्त्तमानो निवेशयन्नमृतं मर्त्यंञ्च।
हिरण्ययेन सविता रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्।

**अर्घ्य :-**

एहि सूर्य सहस्त्रांशो तेजोराशी जगत्पते।
अनुकम्पाहि मां भक्या गृहाणार्घ्य दिवाकर।।
अर्घ्य देवे।

ॐ आदित्याय नमः, रवयेनमः, भानवे नमः, गंन्धाक्षतंपुष्पं धूपं दीपं नैवेद्यं दक्षिणां च समर्पयामि। नमस्करोमि।

**प्रार्थना :-**

एक चक्र रथोयस्य दिव्य कनक भूषितः।
स मे भवतु सुप्रीतः पद्महस्तो दिवाकरः।
आदित्याय नमस्कारं ये कुर्वन्ति दिनेदिने।
जन्मान्तर सहस्त्रेषु दारिद्र्यं नोऽपजायते ।
नमोधर्मविधात्रेहि नमो कर्मसु साक्षिणे।
नमो प्रत्यक्ष देवाय भाष्कराय नमो नमः।।
परिक्रमा कर लेवें।
अर्घ्य के शेष जल से सामग्री पर छींटे देवे।

ॐ आपो हिष्ठा मयोभुवस्ता न ऽऊर्जे दधातन। महेरणाय चक्षसे। यो वः शिवतमो रसस्तस्य भाजयतेह नः। उशतीरिव मातरः तस्माऽ अरं गमाम वो यस्य क्षयाय जिन्वथ। आपो जनयथा च नः।

अर्घ्य के दिये जल को आँखों पर लगाये-

ॐ तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत्। पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शत ँशृणुयाम शरदः शतं प्र ब्रवाम शरदः शत मदीनाः श्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात्।।

**भस्म धारण करने का मंत्र :-**

ॐ अग्निरिति भस्म। वायुरिति भस्म। जलमिति भस्म। स्थलमिति भस्म। व्योमिति भस्म। सर्व ँहवा इदं भस्म। मन एतानि चक्षूंषि भस्मानि।।

**रुद्राक्ष धारण करने का मंत्र :-**

ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिम्पुष्टिवर्धनम्।
उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्यौर्मुक्षिय माऽमृतात्।

**शिखा बान्धने का मंत्र :-**

ॐ मा नस्तोके तनये मा नऽआयुषि मा नो गोषु मा नोऽश्वेषु रीरिषः। मा नो व्वीरान्रुद्र भामिनो व्वधीर्हविष्मन्तः सदमित्वा हवामहे।

चिद्रूपिणि महामाये दिव्यतेजः समन्विते।
तिष्ठ देवि शिखा मध्ये तेजो वृद्धिं कुरुष्व मे।

**अथ षडंगन्यास :-**

ॐ भूः हृदयाय नमः। ॐ भुवः शिरसे स्वाहा। ॐ स्वः शिखायै वषट्। ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं कवचाय हुं। ॐ भर्गो देवस्य धीमहि नेत्रत्रयाय बौषट्। ॐ धियोयोनः प्रचोदयात्। अस्त्राय फट्।

प्राणायाम :-

ॐ भूः ॐ भुवः ॐ स्वः ॐ महः ॐ जनः ॐ तपः ॐ सत्यं ॐ तत्सवितुर्वरेण्यम्भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात्।

नमस्कार :-

उत्तरे शिखरे देवि भूम्यां पर्वत मूर्धनि।
ब्राह्मणेभ्योमनुज्ञातां गच्छदेवि यथा सुखम्।।
यस्यस्मृत्वा च नामोक्त्या तपो यज्ञ क्रियादिषु।
न्यूनं सम्पूर्णतां याति सद्यो वन्दे तमच्युतम्।।

दीप पूजन :-

ॐ अग्नि ज्योंति ज्योंतिरग्निः स्वाहा। सूर्योज्योतिर्ज्योंतिः सूर्यः स्वाहा। अग्निर्वर्चो ज्योर्तिवर्चः स्वाहा। ज्योतिः सूर्य सूर्योः ज्योतिः स्वाहा। सूर्योवर्चोज्योतिर्वर्चः स्वाहा। सर्वोपचारार्थे गन्धाक्षत पुष्पाणि समर्पयामि।

प्रार्थना करे-

भो दीप देवरूपस्त्वं कर्मसाक्षीह्यविघ्नकृत।
यावत कार्य समाप्तिः स्यातावदत्र स्थिरौ भव।।

श्री भैरव प्रार्थना :-

तीक्ष्ण द्रंष्ट्रं महाकाय कल्पान्तदहनोपम्।
भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि।।

ब्राह्मण पूजनम् :-

ॐ ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्ताद्वि सीमतः सुरुचो वेनऽआवः। सबुध्न्याऽउपमाऽअस्य विष्ठाः सतश्च योनिमसतश्च विवः।। ॐ ब्राह्मण मद्य विदेयं पितृमन्त पैतृमत्य मृषिमाषेय सुँधातु

दक्षिणम्। अस्मद्राता देवत्र गच्छत प्रदातार माविशत्।। ॐ आब्रह्मन् ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायतामा राष्ट्रे राजन्यः शूरऽइषव्योऽति व्याधी महारथो जायतां दोग्ध्री धेनु वोढानड्वानाशुः सप्तिः पुरन्धिर्योषा जिष्णुरथेष्ठाः सभेयो युवास्य यजमानस्य वीरो जायतां निकामे निकामे नः प्रजन्यो वर्षतु फलवत्यो न ऽओषधयः पच्यन्तां योगक्षेमो नः कल्पताम्।। नमोऽस्तनंन्ताय सह मूर्तये सहस्त्रपादाक्षसिरोरुवाहवे। सह स्त्र नाम्ने पुरुषाय साश्वते सहस्त्रकोटि युगधारणे नमः।।

नमः ब्रह्मण्य देवाय गौ ब्राह्मण हिताय च।
जगद्हिताय कृष्णाय गोविन्दाय नमो नमः।।
ब्राह्मणं जंगमं तीर्थं त्रिषु लोकेषु विश्रुतं।
तेषां वाक्योदकेनैव शुद्यन्ते मलिनाः जनाः।।

ब्राह्मणों का पूजन गन्धाक्षत आदि से कर लेवें।

प्रार्थना :-

देवाधीनं जगत्सर्व मंत्राधीनं च देवता।
ते मंत्र ब्राह्मणाधीनं तस्मात् ब्राह्मण देवता।।
यदर्चनं कृतं विप्रं तव विष्णुस्तद् रूपिणः।
प्रार्थना मम दीनस्य विष्णुवेतु समर्पणम्।।

यजमान का तिलक ब्राह्मण इन मंत्रों द्वारा करे-

ॐ युंजन्तिव्रध्नंमरुषंचरंतंपरितस्तुषः रोचन्तेरोचनादिवि।
युजन्त्यस्यकाम्याहरी विपक्षसारथे। शोणाधृष्णूनृवाहसा।।

आदित्या वसवोरुद्रा विश्वेदेवाः सपैतृकाः।
तिलकं ते प्रयच्छन्तु इष्टकामार्थसिद्धये।।
अक्षतं विप्रहस्ताश्च यो गृणान्ति नरः सदा।
चत्वारि तेषां वर्धन्ते आयुर्विद्यायशो वलम्।।

इस मंत्र से स्त्रियों का तिलक करे-

ॐ श्री श्चते लक्ष्मींश्चपत्न्या वहोरात्रे पार्श्वेनक्षत्राणिरूप-
मश्विनौव्यात्तम्। इष्णंन्निषाणामुम्म इषाणसर्वलोकम्मइषाण॥
ॐ अम्बेऽअम्बिकेऽम्बालिके नमानयतिकश्चन।
ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकांकाम्पीलवासिनीम्॥

से कन्या का तथा निम्न मंत्र से विधवा का तिलक करे-

ॐ तद्विष्णो परमं पदॐसदापश्यन्ति सूरयः दिवीव चक्षुरा ततम्॥

यावत् गंगा कुरुक्षेत्रे यावत् तिष्ठति मेदिनी।
यावत् राम कथालोके तावत् जीवतु बालकाः॥

मंत्र से बालक का तिलक करे।

## ॥ शान्ति पाठ ॥

हाथ में पुष्प अक्षत लेवें

ॐ आनोभद्राः क्रतवोयन्तुविश्वतोदब्धासोअपरीतासउद्भिदः।
देवानोयथासदमिद्वृधे ऽअसन्नप्रायुवोरक्षितारोदिवेदिवे॥१॥
देवानाम्भद्रा सु मतिर्ऋृजूयतांन्देवाना ँरातिरभिनोनिवर्तताम्।
देवानाॐसख्यमुपसेदिमाव्वयन्देवानऽआयुः प्रतिरन्तुजीवसे॥२॥
तान्पूर्वयानिविदा हूमहेव्वयम्भगम्मित्रमदितिन्दक्षमस्त्रिधम्।
अर्यमणं व्वरुण ँ सोममश्विना सरस्वती नः सुभगा मयस्करत्॥३॥
तन्नो व्वातो मयोभुव्वातुभेषजन्तन्माता पृथिवी तत्पिताद्यौः।
तद् ग्रावाणःसोमसुतोमयोभुवस्तदश्विना श्रृणुतंन्धिष्ण्यायुवम्॥४॥
तमीशानं जगतस्तस्थुषस्पतिंन्धियंजिन्वमवसे हूमहे व्वयम्।
पूषानोयथावेदसामसद्वृधेरक्षिता पायुर्दब्धः स्वस्तये॥५॥
स्वस्ति नऽइन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषाविश्ववेदाः।
स्वस्तिनस्तार्क्ष्योऽअरिष्टनेमिः स्वस्तिनोबृहस्पतिर्दधातु॥६॥
पृषदश्वा मरुतः पृश्निमातरः शुभंयावानोविदथेषुजग्मयः।
अग्निजिह्वा-मनवःसूरचक्षसोव्विश्वेनो देवाऽअवसागमन्निह॥७॥

भद्रंकर्णेभिः श्रृणुयाम देवाभद्रं पश्येमाक्षभियजत्राः।
स्थिरैरङ्गैस्तु ष्टुवाँ सस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः।।८।।
शतमिन्नुशरदोऽअन्ति देवायत्रानश्चक्राजरसन्तनूनाम्।
पुत्रासोयत्रपितरो भवन्ति मा नो मध्या रीरिषतार्युगन्तोः।।९।।
अदिति र्द्योरदितिरन्तरिक्षमदितिर्माता स पिता स पुत्रः।।
विश्वेदेवाऽ अदितिःपंच जनाऽ अदितिर्ज्जातमदितिर्ज्जनित्वम्।।१०।।
द्यौः शान्तिरन्तिरिक्ष ँ शान्तिः पृथिवी शान्तिरापः
शान्तिरोषधयः शान्तिः।। वनस्पतयः शान्तिर्व्विश्वेदेवाः शान्ति
र्ब्रह्मशान्तिः सर्व्व ँ शान्तिः शान्तिरेवशान्तिः सामाशान्तिरेधि।।११।।
यतोयतः समीहसेततोनोऽअभयं कुरु शन्नः कुरु प्रजाभ्योऽभयं नः पशुभ्यः।।१२।।
विश्वानि देव सवितर्दुरितानि परासुव यद्भद्रं तन्नऽआ सुव।।१३।।
गणाना न्त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणान्त्वा प्रियपति
ँ हवामहेनिधीनान्त्वा निधिपति ँ हवामहे व्वसो मम।।
आहमजानिगर्भधमात्वमजासिगर्भधम् ।।१४।।
अम्बेऽअम्बिकेऽम्बालिके नमानयतिकश्चन।।
ससस्त्यश्वकः सुभद्रिकांकाम्पीलवासिनीम्।।१५।।
मनोजूतिर्जुषतामाजस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं। तंन्नोत्वरिष्ठं यज्ञ ँ समिमं दधातु।।
विश्वे देवासऽइह मादयन्तामोऽ३प्रतिष्ठ।।१६।। शुशान्तिर्भवतु।।

## चतुर्दश नमस्कार :-

ॐ श्रीमन्नमहागणाधिपतये नमः।
ॐ लक्ष्मीनारायणाभ्यांनमः। ॐ उमामहेश्वराभ्यां नमः।
ॐ वाणीहिरण्यगर्भाभ्यांनमः। ॐ शचीपुरन्दराभ्यांनमः।
ॐ मातृपितृचरणकमलेभ्योनमः। ॐ इष्टदेवताभ्यो नमः।
ॐ कुलदेवताभ्योनमः। ॐ ग्रामदेवताभ्यो नमः।
ॐ स्थानदेवताभ्यो नमः। ॐ वास्तुदेवताभ्योः नमः।

ॐ सर्वेभ्यो देवेभ्योनमः। ॐ सर्वेभ्यो ब्राह्मणेभ्यो नमः।
ॐ सिद्धिबुद्धिसहिताय श्री मन्महागणाधिपतये नमः।।

संकल्प :-

अद्यैत्यादि० अस्मिन् व्रतोद्यापन कर्मणी गणपति पूजनं करिष्ये।

## ।। गणेश-गौरी पूजनम् ।।

लाल अक्षत और दूर्वा लेकर गणेश का ध्यान करे-

रक्तवर्णाक्षतं दुर्वांकुरं गृहीत्वा गणपतिं ध्यायेत्।
ॐ सुमुखश्चैकदन्तश्च कपिलोगज कर्णकः।
लम्बोदरश्च विकटो विघ्ननाशो विनायकः।।1।।
धुम्रकेतुर्गणाध्यक्षो भालचन्द्रो गजाननः।
द्वादशैतानि नामानि यः पठेच्छृणुयादपि।।2।।
विद्यारंम्भेविवाहे च प्रवेशे निर्गमे तथा।
संग्रामे संकटे चैव विघ्नस्तस्य न जायते।।3।।
शुक्लाम्बरं धरं देव शशिवर्णं चतुर्भजं।
प्रसन्न वदनं ध्यायेत् सर्व विघ्नोपशान्तये।।4।।
अभिप्सितार्थ-सिध्यर्थं पूजितोयः सुरासुरैः।
सर्व विघ्न हरस्तस्मै गणाधिपतये नमः।।5।।
यत्र योगीश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धरः।
तत्र श्रीर्विजयो भूति ध्रुर्वा नीतिर्मतिर्मम।।6।।
सर्वेष्वारम्भ कार्येषु त्रयस्त्रिभुवनेश्वरा।
देवादिशन्तुन सिद्धि ब्रह्माविष्णुमहेश्वरा।।7।।
विनायक गुरुं भानुं ब्रह्मा विष्णु महेश्वरान्।
सरस्वती प्रणाम्यादौ सर्वकार्यार्थ-सिद्धये।।8।
तदैव लग्नं सुदिनं तदैव तारावलं चन्द्रवलं तदैव।
विद्यावलं दैववलं तदैव लक्ष्मीपतेस्तेऽऽघ्रियुगंस्मरामि।।9।।

ॐ सर्व मंगल मांगल्ये। शिवे। सर्वार्थ साधिके !
शरण्ये त्र्यम्बके! गौरि! नारायणि! नमोऽस्तुते।।10।।

दूर्वा अक्षत चढ़ा देवे।

**विनियोग :-**

गणानां त्वेति प्रजापति ऋषिः यजुश्छन्दो
गणपतिर्देवता गणपत्यावाहने पूजने विनियोगः।

गणेश स्थापन करे-

ॐ गणानान्त्वा गणपति ँ हवामहे प्रियाणां त्वा प्रियपति ँ
हवामहे निधीनां त्वा निधिपति ँ हवामहे वसो मम।
आहमजानि गर्ब्भधमात्वमजासि गर्ब्भधम्।।

**आवाहनम् :-**

एह्येहि हेरम्ब महेश पुत्र समस्त विघ्नौघविनाशदक्ष।
मांगल्य पूजा प्रथमं प्रधानं गृहाण पूजां भगवन्नमस्ते।।

**पुष्पासनम् :-**

रम्यं सुशोभनं दिव्यं सर्व शान्ति करंशुभम्।
आसनं च मया दत्तं गृहाणं परमेश्वर।।

**पाद्यम् :-**

गंगोदकं निर्मलं च सर्व सौगन्ध्यसंयुतम्।
पाद प्रक्षालनार्थाय अर्पयामि सुरेश्वर।।

**अर्घ्यम् :-**

स्वर्णपात्र स्थितं तोयं गंन्धपुष्पादिभिर्युतम्।
सहिरण्य ददाम्यर्घ्यं गृहाणं गणनायक।।

स्नानीयजलम् :-

सर्वतीर्थसमायुक्तं सुगन्धिं निर्मलं जलम्।
स्नानार्थ मया दतं गृहाण गजकर्णक॥

पयस्नानम् :-

ॐपयः पृथिव्याम्पयऽऔषधीषुपयो दिव्यन्तरिक्षे-
पयोधाः। पयस्वतीः प्रदिशः सन्तुमह्यम्॥

दधि स्नानम् :-

ॐ दधिक्राव्णो अकारिषंजिष्णोरश्वस्य वाजिनः।
सुरभि नोमुखा करत्प्रण आयू ँ षितारिषत्॥

घृतस्नानम् :-

ॐघृतंघृतपावानः पिवतव्वसांवसापावानः पिंवतान्तरिक्षस्यहविरसिस्वाहा।
दिशः प्रदिशऽआदिशोव्विदिशऽउद्दिशोदिग्भ्यः स्वाहा॥

मधुस्नानम् :-

मधुव्वाताऽऋतायतेमधुक्षरन्तिसिन्धवः। माध्वीर्न्नः सन्त्वोषधीः॥
ॐ मधुनक्तमुतोषसोमधुमत्पार्थिव रजः। मधुद्यौरस्तुनः पिता॥
ॐमधुमान्नोवनस्पतिर्म्मधुमाँ ऽऽ अस्तुसूर्य्यः॥ माध्वीर्गावोभवन्तु नः॥

शर्करास्नानम् :-

ॐ अपाꣳरसमुद्वयसꣳसूर्येसन्तꣳ समाहितम्। अपाꣳ
ँरसस्ययोरसस्तंवो। गृह्णाम्युतममुपयामगृहीतोऽसिन्द्रायत्वा-
जुष्टंगृह्णाम्येषतेयोनिरिन्द्रायत्वाजुष्टतमम्॥ उद्वर्तनस्नानम्- नानासुगन्ध
द्रव्यं च चन्दनं केशरं युतम्। उद्वर्तनंमया दतं गृहाण गणनायक॥

शुद्धस्नानम् :-

कावेरी नर्वदा वेणी तुंगभद्रा सरस्वती।
गंगा च यमुना सा वाः स्नानार्थ प्रतिगृह्यताम्॥

वस्त्रम् :-

रक्ताम्बरंधराधीशं पाशाऽकुश धरेश्वरः।
युग्मं वस्त्रं मयादत्तं गृहाणं परमेश्वरः॥

यज्ञोपवीतम् :-

नवभिस्तन्तुभिर्युक्तं त्रिगुणं देवतामयम्।
सुवर्णमूलैरचितं उपवीतं गृहाण मे॥

गन्धम् :-

श्री खंड चन्दनं दिव्यं केशरादि समन्वितं।
गन्धं गृहाण देवेश मम सौख्य विवर्धयः॥

अक्षतम् :-

अक्षतं निर्मलं शुद्धं रक्त चन्दन मिश्रितं।
मयानिवेदिता भक्त्या गृहाणं गजकर्णकः॥

पुष्पम् दूर्वा :-

पाटलामल्लिका दूर्वा शतपत्राणि विघ्नहृत्।
सुपुष्पाणि गृहाण त्वं विवुधप्रियसर्वतः॥

धूपम् :-

वनस्पति रसोद्भूतोगन्धाढ्योगन्ध उत्तमः।
आघ्रेय सर्व देवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्॥

दीपम् :-

साज्यं च वर्तिका युक्तं वह्निनां योजितं मया।
दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्येतिमिरापहम्॥

नैवेद्यम्-

शर्करा घृत संयुक्तं मधुरं स्वादु उत्तमम्।
नानाविधिं गृहाणेदं नैवेद्यं कृपया प्रभो॥

दक्षिणाम् :-

हिरण्यं गर्भगर्भस्थं हेमबीजं विभावसो।
अनन्तं पुण्यं फलदं मतः शान्ति प्रयच्छ मे।

फलम् :-

इदं फलं मयादेव स्थापितं पुरतस्तवः।
तेन मे सफलावाप्ती भवे जन्मनि जन्मनि॥

ताम्बूलम् :-

पूगीफलं महादिव्यं नागवल्ली दलैर्युतम्।
एलादिचूर्णसंयुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम् ॥

विशेषार्घ्यम् :-

रक्ष रक्ष गणाध्यक्षः रक्ष त्रैलोक्य रक्षक।
भक्तानां अभयं कर्त्ता त्राता भव भवार्णवात्।१॥
द्वैमातुर कृपा सिन्धो षाणमातुरग्रज प्रभो।
वरद त्वं वरं देहि वाञ्छितं वाञ्छितार्थद॥२॥
गृहाणार्घ्यमिदं देव सर्व देव नमस्कृतम्।
अनेन सफलार्घ्येण फलदोऽस्तु सदामम॥३॥

प्रार्थना :-

विघ्नेश्वराय वरदाय सुरप्रियाय लम्बोदराय सकलाय जगद्धिताय॥
नागाननाय सुरयज्ञविभूषिताय गौरी सुताय गणनाथ नमो नमस्ते॥
भक्तार्तिनाशनपराय गणेश्वराय सर्वेश्वराय शुभदाय सुरेश्वराय॥
विद्याधराय विकटाय च वामनाय भक्त प्रसन्न वरादाय नमो नमस्ते॥
नमस्ते ब्रह्म रूपाय विष्णु रूपाय ते नमः।
नमस्ते रुद्र रूपाय करिरूपाय ते नमः॥
विश्वरूप स्वरूपाय नमस्ते ब्रह्मचारिणे।

भक्तप्रियाय देवाय नमस्तुभ्यं विनायक॥
लम्बोदरं! नमस्तुभ्यं सततं मोदकं प्रियः।
निर्विघ्नं कुरु में देव! सर्व कार्येषु सर्वदा॥
अनया पूजया श्री गणेशः सांगं सपरिवारः प्रीयताम् न ममः॥

## ॥ अथसंकल्प ॥

हाथ में तिल जल तथा वरण द्रव्य रखे-

ॐ विष्णुः विष्णुः विष्णुः नमः परमात्मने श्री पुराण पुरुषोतमस्य तत्सत् पृथिव्यां श्रीमद्भगवतो महापुरुषस्य विष्णोराज्ञया प्रवर्तमानस्य अद्य श्री ब्रह्मणोह्नि द्वितीयपरार्द्धे श्री श्वेत वाराह कल्पे सप्तमे वैवस्वत् मन्वन्तरे अष्टाविंशति तमे कलियुगे कलिप्रथम चरणे पंचाशत् कोटियोजनविस्तीर्ण भूमण्डलान्तर्गत सप्तद्वीपमध्यवर्तिनी जम्बूद्वीपे भरतखंडे तत्राऽपि परमपुनीते भारतवर्षे आर्यावर्तान्तर्गत काशी कुरुक्षेत्र पुष्कर प्रयागादि नाना तीर्थ युक्त 'अमुक' जनपदे तत्जनपदान्तर्गते अमुक ग्रामे श्री गंगा यमुनयोर अमुक दिग्विभागे देव अग्नि ब्राह्मणानां सन्निधो श्रीमन्नृपति वीर विक्रमादित्यसमयतो प्रभवादि षष्ठि संवत्सराणां मध्ये अमुकनामसंवत्सरे अमुकायने अमुक ऋतौ अमुक मासे अमुक पक्षे अमुक तिथौ अमुकवासरे अमुकराशि स्थिते सूर्ये, चन्द्रे गुरौ शेषेषु ग्रहेषु यथा यथा राशिस्थानस्थितेषु सत्सु एवं ग्रह गुण विशिष्ठे अस्मिन् शुभ क्षणे अमुक गोत्रोत्पनः अमुक शर्म्मा ( वर्मागुप्त वा दासो ) सपरिवारस्य सभार्यस्य मेषादि मीन पर्यन्तं समस्तभय व्याधी जरा पीड़ा दुरितोप शमनार्थ श्रुतिस्मृतिपुराणोक्तफलप्राप्त्यर्थ अस्माकं सर्वेषां सकुटुम्बानां

क्षेमस्थैर्यायुरारोग्य एश्वर्य दीर्घायुः विपुल धनधन्य-स्थिरलक्ष्मींपुत्रपौत्रद्यभिवृद्धिपूर्वकं मम इह जन्मनिं जन्मान्तरेवा कृतकायिक वाचिक मानसिकसांसर्गिक समस्तपाप क्षयार्थब्राह्मणद्वारा श्री परमेश्वर प्रीत्यर्थ गणपत्यादि पंचाग देवता पंचोपचारेण षोडषोपचारेण पूजनं करिष्ये। साक्षतजलंक्षिपेत्। अथवा-अमुक देवता प्रीत्यर्थं अमुक व्रतोद्यापनं स्वयं ब्राह्मण द्वारा वा करिष्ये। अथवा-अमुक गोत्रोत्पन्नान अमुकशर्म्मणो विप्रानेभिर्गन्धक्षत-पुष्पताम्बूलमुद्रिकासनमालावासोभिर्जापकत्वेन ( पाठकत्वेन ) युष्मानहं वृणे। इति वृता। वृतास्मः प्रतिवचनम्। ततः पृथक-पृथक दक्षिण हस्ते सूत्रं वध्नीयात्।

## सूत्र बाधने का मंत्र-

ॐ व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षामाप्नोति दक्षिणाम्।
दक्षिणां श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते॥
ततः विप्रो यजमानहस्तेऽपि रक्षासूत्रं वध्नीयात्

यजमान के हाथ में सूत्र बांधने का मंत्र-

ॐ यदावध्नन्दाक्षायणा हिरण्य ँशतानिकाय सुमनस्यमानाः।
तन्मऽआ वध्नामि शतशारदायायुष्मांजरदष्टिर्यथासम्॥

॥ इति संकल्प ॥

## ॥ अथ कलश पूजनम् ॥

भूमि का स्पर्श करके निम्न मंत्र पढे-

**भूमिस्पर्श :-**

**ॐ भूरसि भूमिसरस्यदितिरसि विश्वधाया विश्वस्य भुवनस्य धर्त्री। पृथिवीं यच्छ पृथिवीं दृꣳह पृथिवीं मा हिꣳसीः॥**

फिर भूमि पर धान्य रखे

**ॐ धान्यमसि धिनुहि देवान् प्राणाय त्वोदानाय त्वा व्यानाय त्वा। दीर्घामनु प्रसितिमायुषे धां देवो वः सविता हिरण्यपाणिः प्रतिगृभ्णात्वच्छिद्रेण पाणिना चक्षुषेत्वा महीनां पयोऽसि॥**

धान्य के ऊपर कलश रखे

**स्थापनम् :-**

**ॐआजिघ्र कलशं मह्या त्वां विशन्त्विन्दवः। पुनरूर्जा निवर्तस्व सा नः सहस्त्रं धुक्ष्वोरुधारा पयस्वती पुनर्माविशताद्रयिः॥**

कलश में जल डाले -

**जलम् :-**

**ॐ वरुण स्योत्तंभनमसि वरुणस्य स्कंभ सर्जनी स्थो वरुणस्य ऽऋतसदन्यसि वरुणस्यऽऋत् सदनमसि वरुणस्य ऽऋत सदन मासीत्॥**

**गन्धम् :-**

**ॐ गन्धद्वारां दुराधर्षा नित्य पुष्टां करीषिणीम्।**
**इश्वरीं सर्व भूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्॥**

**सर्वोषधी :-**

**ॐ या औषधीः पूर्वाजाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा।**
**मनैनु बभ्रुणामह ँ शतं धामानि सप्तच॥**

दुर्वांकुरम् :-

ॐ काण्डात् काण्डात् प्ररोहन्ति परुषः परुषस्परि।
एवानो दूर्वे प्रतनु सहेण शतेन च॥

कुशांकुरम् :-

पवित्रेस्थो वैष्णव्यो सवितुर्वः प्रसव उत्पुनाम्यछिद्रेण पवित्रेण सूर्य्यस्य रश्मिभिः। तस्य ते पवित्रपते पवित्र पूतस्य यत्कामः पुनेतच्छकेयम्॥

सप्तमृत्तिका :-

ॐ स्योना पृथिवी नो भवान्नृक्षरा निवेशनी यच्छानः शर्म सप्रथाः॥

पूगीफलम् :-

ॐ याः फलिनीर्याऽअफलाऽअपुष्पा याश्च पुष्पिणीः।
बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुंचन्त्व ँहसः॥

पंचरत्नम् :-

ॐपरिवाजपतिः कविरग्निर्हव्या न्य क्रमीत्।
दधद्रत्नानि दाशुषे॥

दक्षिणाम् :-

ॐ हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेकऽआसीत्।
सदाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम्॥

पंचपल्लव :-

ॐ अश्वत्थेवो निषदनं पर्णेवो वसतिष्कृता।
गोभाजइत्किलासथयत् सनवथ पुरुषम्॥

पूर्णपात्रम् :-

ॐपूर्णादर्वि परापत सुपूर्णा पुनरापत।
वस्नेव विक्रीणावहाऽइषमूर्जँ शतक्रतो॥

**वस्त्रम् :-**

ॐ युवा सुवासाः परिवीत आगात् स उश्रेयान भवति जायमानः।
तं धीरासः कवय उन्नयन्ति स्वाध्यो मानसा देवयन्तः॥
ततः वस्त्रावेष्टितं नारिकेलफलं पूर्णपात्रोपरि न्यसेत्॥
ॐ श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यावहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपमश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषाणामु म्मऽइषाण सर्वलोकम्मऽइषाण॥

**विनियोग :-**

तत्वायामिति शुनषेफ ऋषि त्रिष्टुप्छन्दो वरुणोदेवता वरुणावाहनेपूजने विनियोगः।

**आवाहनम् :-**

तत्वायामि ब्रह्मणा वन्दमानस्तदाशास्ते यजमानो हविर्भिः।
अहेडमानो वरुणेह बोध्युरुश ँ स मा न आयुः प्रमोषीः॥

से आवाहन कर पूजन करे।

वरुण कलश देवताभ्यो नमः सर्वोपचारार्थे आसनं पाद्यं अर्घ्यं आचमनीयं वस्त्रं गन्धाक्षत पुष्पं धूप दीप नैवेद्यं च समर्पयामि।

पूजन सामग्री चढ़ाकर कलश में देवताओं का ध्यान करें।

**कलशस्योपरि ब्रह्मा विष्णु रुद्रादि देवता**

**आवाहनम् :-**

कलशस्य मुखे विष्णुः कण्ठे रुद्रः समाश्रितः।
मूले तस्य स्थितो ब्रह्मा मध्ये मातृ गणाः स्मृताः॥
कुक्षौ तु सागराः सर्वे सप्तद्वीप वसुन्धरा।

ऋग्वेदोऽथयजुर्वेदः सामवेदो ह्यथर्वणः।
अंगैश्च सहिता सर्वे कलशन्तु समाश्रिताः ॥

प्रार्थना करे-

ॐ देवदानव सम्वादे मथ्यमाने महोदधौ।
उत्पन्नोसि तदाकुम्भविधृतो विष्णुना स्वयम्।
त्वतोये सर्व तीर्थानि देवाः सर्वे त्वयि स्थिता।
त्वयि तिष्ठन्ति भूतानि त्वयि प्राणां प्रतिष्ठिताः॥
शिव स्वयं त्वमेवासि विष्णु त्वं च प्रजापतिः।
आदित्या वसवो रुद्राः विश्वेदेवाः सपैत्रिका॥
त्वयि तिष्ठन्ति सर्वेऽपि यतः काम फल प्रदाः।
त्वत् प्रसादादिमं यज्ञं कर्तुमीहे जलोद्भवः॥
सानिध्यं कुरु मे देवः प्रसन्नो भव सर्वदा॥

नमो नमस्ते स्फटिक प्रभाय-सुश्वेत हाराय सुमंगलाय।
सुपाश हस्ताय झषासनाय जलाधि नाथाय नमो नमस्ते॥
अनया पूजया वरुण कलश देवता प्रीयन्ताम् न मम॥

॥ इति वरुण कलश पूजनम् ॥

## ।। अथ पुण्याह वाचनम् ।।

प्रथम यजमान ब्राह्मणो का पूजन करे तत्पश्चात यजमान कहे–

**ॐ शिवा आपः सन्तुः।** यजमान ब्राह्मणो को जल देवे।

**विप्रा– ॐ सन्तु शिवाः आप,** ब्राह्मण जल लेवे।

**यजमान– ॐ सौमनस्य मस्तु,** यजमान ब्राह्मणों को पुष्प देवे।

**विप्रा– ॐ अस्तु सौमनस्यम्,** ब्राह्मण पुष्प लेवे।

**यजमान– ॐ अक्षताः पान्तु,** यजमान ब्राह्मणों को अक्षत देवे।

**विप्रा– ॐ मांगल्य मस्तु,** ब्राह्मण अक्षत लेवे।

**यजमान– ॐ गन्धाः पान्तु,** यजमान ब्राह्मणों को गन्ध देवे।

**विप्रा– ॐ आयु स्मस्तु,** ब्राह्मण गन्ध लेवे।

**यजमान– ॐ पुष्पाणि पान्तु,** यजमान ब्राह्मणों को पुष्प देवे।

**विप्रा– ॐ सोश्रियमस्तु,** ब्राह्मण पुष्प लेवे।

**यजमान– ॐ ताम्बूलानि पान्तु,** यजमान ताम्बूल देवे।

**विप्रा– ॐ ऐश्वर्य मस्तु,** ब्राह्मण ताम्बूल लेवे।

**यजमान– ॐ दक्षिणाः पान्तु,** यजमान ब्राह्मणो को दक्षिणा देवे।

**विप्रा– ॐ बहुधनंचास्तु, ब्राह्मण दक्षिणा लेवे।**

पुनः यजमान आचार्यादि ब्राह्मणों को प्रणाम कर प्रार्थना करें।

**श्रीर्यशो विद्या विनयो वित्तं बहुपुत्रं चायुष्यं चास्तु।**

**विप्रा– तथास्तु।।**

**यजमान– यत्कृत्वा सर्व वेद–यज्ञ–क्रिया कर्मारम्भाः शुभाः शोभनाः प्रवर्तन्ते तमहमोंकारमादि कृत्वा ऋग्यजुः सामाथर्वणा शीर्वचनं बह्वर्षिभिः। समनुज्ञातं भवद्भिरनुज्ञातः पुण्यं पुण्याहं वाचयिष्ये।**

**विप्रा– वाच्यताम्, इस प्रकार ब्राह्मण कहे।**

**यजमान– व्रत–नियम तपः स्वाध्याय क्रतुदमदान–विशिष्ठानां सर्वेषां ब्राह्मणानां मनः समाधीयताम्।**

**विप्रा– समाहित मनसः स्मः।**

**पत्र पूजन :-**

उमाये नमः विल्वपत्रं समर्पयामि। गौर्ये नमः दूर्वा पत्रं समर्पयामि कालिकायै नमः तुलसीं पत्रं समर्पयामि। भद्रकाल्यै नमः जाती पत्रं समर्पयामि। विश्वरूपिण्यै नमः सेवन्तिका पत्रं समर्पयामि। कौमार्यै नमः वेणुं पत्रं समर्पयामि। महालक्ष्म्यै नमः निम्ब पत्रं समर्पयामि। कमलायै नमः चम्पक पत्रं समर्पयामि। कैलाश वासिन्यै नमः भृगराज पत्रं समर्पयामि। सर्व व्यापिन्यै नमः मातुलिंग पत्रं समर्पयामि॥

**धूप :-**

देवद्रुम रसोद्भूत कृष्णागुरु समन्वितः।
आनीतोऽयं मया धूपो भवानि प्रतिगृह्यताम्॥

**दीप :-**

त्वं ज्योति सर्व देवानां तेजसा तेज उत्तमम्।
आत्मज्योतिः परं धाम दीपोऽयं प्रतिगृह्यताम्॥

**नैवेद्यं :-**

अन्नं चतुर्विधं स्वादु रसै षड्भिः समन्वितम्।
भक्ष्यं भोज्य समायुक्तं नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम्॥

**करोद्वर्तन :-**

मलयाचल संभूतं कर्पूरेण समन्वितम्।
करोद्वर्तनं चारू गृह्यताम् जगतः पते॥

**फल:-**

इदं फलं मया देवि स्थापितं पुरतः तव।
तेन मे सफला वाप्ति भवेत् जन्मनि जन्मनि॥

**पूगीफल :-**

पूंगीफलं महद् दिव्य नागवल्ली दलैर्युतम्।
कर्पूरेण समायुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम्॥

दक्षिणा :-

हिरण्यगर्भ गर्भस्थ हेमबीजं विभावसौ।
अनन्त पुण्य फलदं मतः शान्ति प्रयच्छ मे॥

नीराजन :-

चन्द्रादित्यौ च धरणी विद्युदग्निस्थैव च।
त्वमेव सर्व ज्योतीषि आर्तिक्यं प्रतिगृह्यताम्॥

नाम पूजा :-

उमायै नमः गौर्ये नमः पार्वत्यै नमः जगद्धात्र्यै नमः। जगत्प्रतिष्ठायै नमः। शान्ति स्वरूपिण्यै नमः। हराय नमः। महेश्वराय नमः। शंभवे नमः। शूलपाणये नमः। पिनाकधृते नमः। शिवाय नमः। पशुपतये नमः। महादेवाय नमः। पुष्पांजलि समर्पयामि।

प्रदक्षिणा :-

यानि-कानि च पापानि जन्मान्तर कृतानि च।
तानि तानि प्रणश्यन्ति प्रदक्षिण पदे पदे॥

प्रार्थना :-

अन्यथा शरणं नास्ति त्वमेव शरणं मम।
तस्मात् कारुण्य भावेन क्षमस्व परमेश्वरी।
पुत्रान् देहि धनं देहि सौभाग्यं देहि सुव्रते।
अन्याश्च सर्व कामांश्च देहि देवि नमोऽस्तुते॥
आवाहनं न जानामि न जानामि विसर्जनम्।
पूजां चैव न जानामि क्षम्यतां परमेश्वरी।
भक्त्या कृतं तु यद्देवि पूजनं तव सुव्रते।
तत्सर्वं सम्पूर्णतां यातु त्वत् प्रसादात् सुरेश्वरी॥

**सौभाग्यवायन संकल्प :-**

**अद्यैत्यादि- गुण विशिष्ठायां शुभ पुण्य तिथौ मम आत्मनः श्रुति स्मृति पुराणोक्त फल प्राप्त्यर्थं उमामहेश्वर। देवता प्रीत्यर्थं ब्राह्मणाय सौभाग्य वायनं प्रदानं करिष्ये।।**

**ब्राह्मण प्रार्थना :-**

**अन्नं सुवर्ण पात्रस्थं सवस्त्रं फल दक्षिणाम्।**
**वायनं गौरी विप्राया ददामिप्रीतये तव।।**
**सौभाग्यारोग्य कामाय सर्व सम्यत् समृद्धये।**
**गौरी गौरीश तुष्यर्थं वायनं ते ददाम्यहम्।।**

चतुर्थी प्रातः पुनः पूजन कर हवन कार्य करना चाहिए। रुद्र मंत्र :- नमस्तेरुद्र मन्यव० तथा गौरी मंत्र अम्बे अम्बिके अम्बालिके० के मंत्र से 108 अथवा 28 आहुतियां दें होम कार्य पूर्ण कर आचार्य को उपस्कर सहित शैय्या, गौदान आदि देकर सोलह ब्राह्मण सहित दम्पतियों को भोजन करावें सबान्धव भोजन करे तथा ब्राह्मणों से आशीर्वाद ग्रहण करें।

।। इति हरतालिका व्रतोद्यापनम्।।

---

## ।। ऋषि पंचमी ।।

भाद्रपद की शुक्ल पंचमी के दिन यह व्रत किया जाता है। तब यह व्रत करना चाहिए जब पंचमी मध्याह्न व्यापिनी हो-

**प्राप्य भाद्रपदे मासि शुक्ल पक्षस्य पंचमीम्।।**
**पूजा व्रतेषु सर्वेषु मध्याह्न व्यापिनी तिथी।।**

पंचमी को प्रातः स्नान कर नित्य कर्म कर पंचगव्य का प्राशन करना चाहिए यह व्रत सात वर्षों तक करने का विधान शास्त्रकारों ने बताया है। ऋषि पंचमी के दिन सप्तऋषियों का पूजन किया जाता है। ऋषियों के साथ अरुन्धति का पूजन करना चाहिए। शुभ फल की प्राप्ति के लिए यह व्रत किया जाता है। सर्वतो भद्रमण्डल की स्थापना कर भद्र के ऊपर ताम्र कलश को रख अरुन्धति सहित सात ऋषियों का पूजन प्रतिष्ठापन करें:-

## ।। ऋषि पंचमी व्रतोद्यापनम् ।।

**अद्यैत्यादि० मया ज्ञानतोऽज्ञानतो वा रजस्वला अवस्थायां कृत संपर्क जनित दुर्योनित्व दोष परिहार द्वारा शुभफल प्राप्त्यर्थं श्री परमेश्वर प्रीत्यर्थं आचारित ऋषि पंचमी व्रतोद्यापनं करिष्ये।**

गणेश आदि देवताओं का पूजन कर सर्वतो भद्र मण्डल में ब्रह्मादि देवताओं का पूजन करें तत्पश्चात सप्त ऋषियों का पूजन करें:-

**ॐ सप्तऋषयः प्रतिहिताः शरीरे सप्त रक्षंति सदम प्प्रमादम्।**
**सप्तायः स्वपतो लोकमीयुस्तत्र जागतोऽ अस्वप्नजौ सत्रसदौ च देवौ।।**
**ॐ कश्यपाय नमः कश्यप आवाहयामि, स्थापयामि, पूजयामि।**
**ॐ भारद्वाजाय नमः भारद्वाज आवाहयामि स्थापयामि पूजयामि।**
**ॐ विश्वमित्राय नमः विश्वमित्रं आवाहयामि स्थापयामि, पूजयामि।**
**ॐ गौतमाय नमः गौतमं आवाहयामि स्थापयामि पूजयामि।**
**ॐ जमदग्नये नमः जमदग्निं आवाहयामि स्थापयामि, पूजयामि।**

ॐ वशिष्ठाये नमः वशिष्ठ आवाहयामि स्थापयामि पूजयामि।
ॐ अरुन्धत्यै नमः अरुन्धतीं आवाहयामि स्थापयामि पूजयामि।

**प्रतिष्ठापन :-**

ॐ नमो जूतिर्जुषता माज्यस्य बृहस्पतिर्यज्ञमिमं तन्नो त्वरिष्टं यज्ञ ॐ समिमं दधातु। विश्वेदेवा स इह मादयन्तामो३म्प्रतिष्ठ।

मंत्र से प्रतिष्ठापन करें।

**आवाहन :-**

आगच्छन्तु महाभागः चतुर्वेद परायणाः।
यावद् व्रत मिदं कुर्वे कृपया भवतामहम्।।

**आसन :-**

ऋग्यजुः सामवेदानां स्वरूपेभ्यो नमो नमः।
पुराण पुरुषेभ्यो देवर्षिभ्यो नमः।।

**पाद्य:-**

गन्ध पुष्पाक्षतैः युक्तं पाद्यं गृहणन्तु भो द्विजाः।
प्रसादं कुरुत प्रीता स्तुष्टा सन्तु सदामम्।।

**अर्घ्य :-**

नभस्ये शुक्ल पंचम्यामर्चिताः ऋषि सन्तमाः।
दहन्तु पापं सर्व गृह्णन्तु अर्घ्यं नमो नमः।।

**आचमन :-**

लोकानां तुष्टि कर्तारो यूयं सर्वे तपोधनाः।
नमो वै धर्म विज्ञेभ्यो महर्षिभ्यो नमो नमः।।

**पंचामृत :-**

पयोदधि घृतं चैव शर्करा मधु संयुतम्।
पंचामृतेन स्नपनं करिष्ये ऋषिसत्तमः।।

**स्नान :-**

मन्दाकिनी गौतमी च यमुना च सरस्वती।
कृष्णा च नर्मदा तापी ताभ्यः स्नानार्थमांहृतम्।।

**वस्त्र :-**

सर्वे नित्यं तपोनिष्ठाः ब्रह्मज्ञा सत्यवादिनः।
वस्त्राणि प्रतिगृह्णन्तु मुक्तिदा सन्तु मे सदा।।

**उपवीत :-**

नानामंत्रैः समुद्भूतं त्रिवृतं ब्रह्मसूत्रकम्।
प्रत्येकंच प्रयच्छामि ऋषयः प्रतिगृह्यताम्।।

**गन्ध :-**

कुंकुमागरु कर्पूर सुगन्ध्यैः मिश्रितं शुभम्।
गन्धाढ्यं चन्दनं दिव्यं गृहणन्तु ऋषि सत्तमाः।।

**अक्षत:-**

शुभ्राक्षताश्च संपूर्णाः प्रक्षाल्यच नियोजिताः।
शोभायै वो मया दत्ता गृह्यतां मुनि सत्तमाः।।

**पुष्प :-**

मालती चम्पकादीनि तुलस्यादीनि वै द्विजाः।
मया हृतानि पुष्पाणि पूजार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

**धूप :-**

वनस्पति रसोद्भूतो गन्धाढ्यः सुमनोहरः।
आघ्रेयः सर्व देवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्।।

**दीप :-**

साज्यंवर्तिसंयुक्तं वाह्निना योजितं मया।
दीपं गृहाण देवेश सर्वत्र तिमिरापहम्।।

**नैवेद्य :-**

नानापक्वान संयुक्तं रसैःषड्भिः समन्वितम्।
गृहाणन्तु ऋषयः सर्वे मया नैवेद्यमर्चितम्।।
नैवेद्यान्ते जलम्। उत्तरापोशनम् हस्तप्रक्षालनम्।
करोद्वर्तनार्थेचन्दनम्।।

**फल :-**

नमो वेदविदः श्रेष्ठाः ऋषयः सूर्य सन्निभाः।
गृह्णन्तु फलमिदं तुष्ठाः स्युः ऋषिसत्तमाः।।

**पूंगीफल :-**

पूंगीफलं महादिव्यं कर्पूरादि सुवासितम्।
मया निवेदितं भक्त्या गृहाण ऋषि सत्तमाः।।

**दक्षिणा :-**

हिरण्यगर्भ गर्भस्थं हेमवीजं विभावसोः।
अनन्तपुण्यफलदमतः शान्तिप्रयच्छ मे।।

**प्रदक्षिणा :-**

यानि कानिच पापानि जन्मान्तर कृतानि च।
तानि तानि विनश्यन्ति प्रदक्षिण पदे पदे।।

## प्रार्थना

नमोऽस्तु ऋषिवृंदेभ्यो देवर्षिभ्यो नमो नमः।
सर्वपाप हरेभ्यो हि वेद् विद्भ्यो नमो नमः।।
एते सप्तर्षयः सर्वे भक्त्या संपूजिताः मया।
सर्वपापं व्यपोहंतु ज्ञानतोऽज्ञानतः कृतम्।।

प्रार्थना कर वस्त्राभूषण फल घी दक्षिणा सहित ब्राह्मण को देकर प्रार्थना करें :-

वायनं फल संयुक्तं सघृतं दक्षिणान्वितम्।
द्विजवर्याय दास्यामि व्रत सम्पूर्ति हेतवे।।
भवंतः प्रतिगृह्णन्तु ज्योतीरूपा स्तपोधनाः।
उभयोस्तारकाः सन्तु वायनस्य प्रसादतः।।
न्यूनातिरिक्त कर्माणि मया यानि कृतानि च।
क्षमध्वंतानि सर्वाणि यूयंसर्वे तपोधनाः।।

पूजन कर गणपत्यादि हवन करके ऋषि मंत्र **ॐ सप्तऋषयः प्रतिहिताः शरीरे सप्तरक्षन्ति सदम् प्रमादम्। सप्तायः स्वपतो लोकमीयुस्तत्र जागतोऽअस्वप्न जौ सत्रसदौच देवौ।** **इस मंत्र से 108 आहुतियां देकर कश्यपाय स्वाहा। अत्रये स्वाहा। भरद्वाजाय स्वाहा। विश्वमित्राय स्वाह। गौतमाय स्वाह। जमदग्नये स्वाहा। वशिष्ठाय स्वाहा।** अरुन्धत्यै स्वाहा तक हवन कर पूर्णाहुति आदि यज्ञ कार्य सम्पूर्ण कर सात ब्राह्मणों को वस्त्र आदि से पूजन कर प्रत्येक ब्राह्मण को एक कलश दक्षिणा प्रतिमा सहित देकर प्रार्थना करें-

**प्रतिगृह्ण द्विजश्रेष्ठ प्रतिमादि समन्वितम्।**
**कलशं चार्षिसं प्रीत्यै व्रतसम्पूर्ति हेतवे।।**

प्रार्थना कर ब्राह्मणों को भोजनादि से सन्तुष्ट कर आशीर्वाद ग्रहण करें।

।। इति पंचमी व्रतोद्यापनम् ।।

## ।। अनन्त चतुर्दशी व्रत ।।

सम्पूर्ण सिद्धियों के लिए अनन्त चतुर्दशी का व्रत किया जाता है।

**अनन्तं पूजयेद्यस्तु प्रातः काले समाहितः।**
**अनन्तां लभते सिद्धिं चक्रपाणेः प्रसादतः।।** (ब्रह्म पुराण)

अनन्त चतुर्दशी व्रत परा लेना चाहिए क्योंकि परा ही पूजन के समय रहेगी। माधवीय वचनानुसार मध्याह्नव्यापिनी लेनी चाहिए। विद्वान लोगों की सम्मति से पूर्णमासी के योग से अनन्त व्रत करें भाद्रपद शुक्ल चतुर्दशी एक घड़ी भी हो तो परा का ही ग्रहण करना यह सर्व सम्मत है।

अनन्त चतुर्दशी के दिन प्रातःकाल गंगा आदि पवित्र नदियों में स्नान कर पवित्र हो एकाग्र मन से अनन्त का ध्यान करना चाहिए। सर्वतो भद्र बना कर उस पर कलश रखें अष्टदल कमल पर भगवान विष्णु की पूजा तथा कुशा से सात फनों वाला दर्भ का शेष बनावें कुंकुम से रंगा हुआ मजबूत डोरे पर चौदह गांठ देकर पूजन करना चाहिए। अनन्त चतुर्दशी का व्रत विधान चौदह वर्ष का है। अनन्त प्रतिमा स्वर्ण से बनावें।

## ।। अनन्त चतुर्दशी व्रतोद्यापनम् ।।

अनन्त चतुर्दशी के दिन यमुना पूजन विधान भी शास्त्र कारों ने बताया है। यमुना पूजन कर अनन्त का पूजन करना चाहिए।

**ध्यान :-**

**ब्रह्माण्डाधारभूतं च यमुनान्तर वासिनम्।**
**फणासप्त समायुक्तं काल पन्नगनायकम्।।**

**आवाहन :-**

**शेष सप्त समायुक्तं काल पन्नग नायकम्।**
**अनन्त शयनार्थं त्वां भक्त्या ह्यावाहयाम्यहम्।।**

आसन :-

नवनाग कुलाधीश शेषो धारक काश्यप।
नानारत्न समायुक्तमासनं प्रतिगृह्यताम्।।

पाद्य :-

अनन्त प्रिय शेषेश जगदाधार विग्रह।
पाद्यं गृहाण भक्त्या त्वं काद्रवेय नमोस्तुते।।

अर्घ्य :-

कश्यपानन्द जनक मुनिवन्दित भो प्रभो।
अर्घ्यं गृहाण सर्वज्ञ सादरं शंकरं प्रियः।।

आचमन :-

सहस्त्र फण रूपेण वसुधोद्धारक प्रभो।
गृहाणाचमनं देव पावनंच सुशीतलम्।।

मधुपर्क :-

कुमार रूपिणे तुभ्यं दधिमध्वाज संयुतम्।
मधुपर्कं प्रदास्यामि सर्पराज नमोस्तु ते।।

स्नानीयजल :-

गंगादिपुण्यतीर्थस्त्वामभिषिंचेयमादरात्।
बलभद्रावतारेश नन्ददः श्रीपते सखे।।

वस्त्र :-

कौशेय युग्मं देवेश प्रीत्या तव मयार्पितम्।
गृहाण पन्नगाधीशं ताक्ष्यशत्रोनमोस्तुते।।

यज्ञोपवीत :-

सुवर्ण निर्मितं सूत्रं ग्रथितं कण्ठ हारकम्।
अनेकरत्नैः खचितं सर्पराजनमोस्तुते।।

आभरण :-

अनेकरत्नान्वितहेमकुण्डले माणिक्यसंका शित कंकण द्वयम्।
हेमांगुलीयं कृत रत्न मुद्रिकम् हैमं किरीटं फणिराजोर्पितम्।।

**चन्दन :-**

श्रीखण्डं चन्दनं दिव्यं गन्धाढ्यं सुमनो हरम्।
विलेपनं सुरश्रेष्ठ चन्दनं प्रतिगृह्यताम्॥

**अक्षत :-**

अक्षतातण्डुला शुभ्राः कुंकुमाक्ताः सुशोभनाः।
मया निवेदिताः भक्त्यां गृहाण परमेश्वर॥

**पुष्प :-**

माल्यादीनि सुगन्धीनि मालत्यदीनि वैप्रभो।
मया हृतानि पुष्पाणि पूजार्थं प्रतिगृह्यताम्॥

**अथ अंग पूजा :-**

सहस्र पादायनमः पादौ पूजयामि॥
गूढगुल्फाय नमः गुल्फौ पूजयामि॥
हेमजंघाय नम जंघा पूजयामि॥
मन्दगतये नमः जानुनि पूजयामि॥
पीताम्बर धराय नमः कटीं पूजयामि॥
गम्भीर नाभाय नमः नाभिं पूजयामि॥
कम्बुकण्ठाय नमः कण्ठं पूजयामि॥
विष वक्राय नमः वक्रं पूजयामि॥
फणाभूषणाय नमः ललाटं पूजयामि॥
लक्ष्मणाय नमः शिरः पूजयामि॥
अनन्त प्रियाय नमः सर्वाङ्गं पूजयामि॥

**धूप :-**

वनस्पति रसोद् भूतो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः।
आघ्रेय सर्व देवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम्॥

**दीप :-**

साज्यं च वर्तिसंयुक्तं वह्निना योजितं मया।
दीपं गृहाण देवेश त्रैलोक्य तिमिरापहम्॥

नैवेद्य :-

अन्नं चतुर्विधं स्वादु रसैः षड्भि समन्वितै।
भक्ष्यं भोज्यं समायुक्तं नैवेद्यं प्रतिगृह्यताम्॥

ताम्बूल :-

पूंगीफलं महादिव्यंनागवल्ली दलैर्युतम्।
कर्पूरादि समायुक्तं ताम्बूलं प्रतिगृह्यताम्॥

फल :-

इदं फलं मया देव स्थापितं पुरतस्तव।
तेन मे सफला वाप्तिः भवेज्जन्मनि जन्मनि॥

दक्षिणा :-

हिरण्यगर्भ गर्भस्थं हेमबीजं विभावसोः।
अनन्त पुण्यफलदा मतः शान्तिप्रयच्छ मे॥

नीराजन :-

चन्द्रादित्यो च धरणी विद्युतदग्निस्तथैव च।
त्वमेव सर्व ज्योतिषि आर्तिक्यं प्रति गृह्यताम्।

मंत्रपुष्पांजलि :-

नमस्तेपुण्डरीकाक्ष नमस्तेह्यमर प्रिय।
नमस्ते कमला कान्त वासुदेव नमोस्तुते॥

प्रदक्षिणा :-

यानि कानि च पापानि जन्मान्तर कृतानि च।
तानि तानि प्रणश्यन्ति प्रदक्षिण पदे पदे॥

प्रार्थना :-

नमोऽस्तनन्ताय सहस्र मूर्तये सहस्रपादाक्ष शिरोरूवाहवे।
सहस्रनाम्ने पुरुषाय शाश्वते सहस्रकोटि युग धारिणे नमः॥

नमः सर्वहितार्थाय जगदाधार हेतवे।
साष्टांगोऽयं प्रणामोऽस्तु प्रणयेन मयाकृतम्॥
अनन्त कल्पोक्तफलं देहि त्वं महीधर।
त्वं पूजारहितचार्द्ध फलं प्राप्नोति मानवः॥

अनन्त डोरे की प्राण प्रतिष्ठा कर गन्धाक्षतं पुष्प से अनन्त डोरे का पूजन कर लेवें।

## १. ग्रन्थि पूजन :-

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | श्रिये नमः | २. | मोहिन्यै नमः। |
| ३. | पद्मिन्यै नमः | ४. | महाबलायै नमः |
| ५. | अजायै नमः | ६. | मङ्गलायै नमः |
| ७. | वरदायै नमः | ८. | शुभायै नमः |
| ९. | जयायै नमः | १०. | विजयायै नमः |
| ११. | जयन्त्यै नमः | १२. | पापनाशिन्यै नमः |
| १२. | विश्वरुपायै नमः | १४. | सर्वमङ्गलायै नमः |

## २. ग्रन्थिदेवता पूजनम :-

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | विष्णवे नमः | २. | अग्नये नमः। |
| ३. | आदित्येभ्यो नमः | ४. | सहस्राक्षाय नमः |
| ५. | पितामहाय नमः | ६. | इन्द्राय नमः |
| ७. | पिनाकिने नमः | ८. | विघ्नेशाय नमः |
| ९. | स्कन्दाय नमः | १०. | सोमाय नमः |
| ११. | वरुणाय नमः | १२. | पवनाय नमः |
| १३. | पृथिव्ये नमः | १४. | बसुभ्यो नमः |

अनन्त डोरे को धूप दीपक नैवेद्य दक्षिणा अर्पण कर देवें।

### प्रार्थना

अनन्ताय नमस्तुभ्यं सहस्रशिरसे नमः।
नमोऽस्तु पद्मनाभाय नागानां पतये नमः॥
अनन्त कामदः कामः अनन्तो मे प्रयच्छतु।
अनन्तोदोर रूपेण पुत्र पौत्रान्प्रवर्धतु॥

सूत्र बांधने का मंत्र :-

अनन्त संसार महासमुद्र मग्नं समभ्युद्धर त्रासुदेव।
अनन्त रूपे विनियोजस्व ह्यनन्त सूत्राय नमो नमस्ते॥

जीर्ण सूत्र विसर्जन मंत्र :-

नमः सर्व हितार्थाय जगदानन्द कारक।
जीर्ण दोरकममु देव विस्रजेऽहं त्वदाज्ञया॥

**प्रार्थना :-**

**नमस्ते देव देवेश नमस्ते धरणीधर।**
**नमस्ते सर्व नागेन्द्र अनन्ताय नमो नमः।।**

इस प्रकार पूजन कर रात्री में कथा श्रवण करें रात्री जागरण कर प्रातः देवताओं का पूजन कर अग्नि स्थापन कर पंचाग देवताओं का हवन करें। पश्चात् निम्न मंत्र से 108 आहुतियां देवें -

**ॐ अतो देवा अवन्तु नो यतो विष्णुर्विचक्रमे।**
**पृथिव्यासप्तधामभिः।**

पुनः-

**अनन्ताय स्वाहा। कपिलाय स्वाह। शेषाय स्वाहा। कलात्मने स्वाह। अहोरात्राय स्वाह। मासाय स्वाहा। अर्धमासाय स्वाहा। षड् ऋतुभ्य स्वाहा। संवत्सराय स्वाहा। उषसे स्वाहा। कलायै स्वाहा। काष्ठायै स्वाहा। मुहूर्ताय स्वाहा।** हवन कर ग्रन्थि देवता पीठ देवता सर्वतोभद्र मण्डल देवताओं को भी आहुति प्रदान करें। पूर्णाहुति कर वस्त्रालंकार शय्या प्रतिमा सोपस्कर आचार्य को देवें।

व्रती ब्राह्मण (आचार्य) की प्रार्थना करें :-

**प्रतिगृह्ण द्विज श्रेष्ठ समस्त फलदायक।**
**त्वप्रसादादहं विप्र विमुच्ये भवबन्धनात्।।**

चौदह निमंत्रित ब्राह्मणों को वस्त्र आदि से पूजन कर भोजन दक्षिणा से सन्तुष्ट कर प्रत्येक ब्राह्मण को एक एक कलश प्रदान करें।

पुनः प्रार्थना करें :-

**भक्तिहीनं क्रियाहीनं द्रव्यहीनं तथैव च।**
**मंत्रहींन कृतं यच्च परिपूर्ण तदस्तु मे।।**

व्रती ब्राह्मणों से आशीर्वाद ग्रहण कर बान्धवों के साथ भोजन करें।

।। इति अनन्त चतुर्दशी व्रतोद्यापनम् ।।

## ।। संकटनाशन गणेश चतुर्थी व्रत ।।

यह भाद्रपद कार्तिक माघ मास आदि के कृष्णपक्ष चतुर्थी में करना श्रेष्ठ है। इस व्रत को उस चतुर्थी में करना चाहिए जो कि चन्द्रमा के उदय में व्याप्त हो। चन्द्रोदय के अभाव में रात्री को छः घड़ी तक रहने वाली परा चतुर्थी का ही व्रत में ग्रहण होता है। इस व्रत में गणेश की स्वर्ण प्रतिमा का निर्माण कर उसके पूजन का विधान बताया गया है। इस व्रत से दरिद्र रोग कुष्टादि रोगों से मुक्ति महादु:ख बैरियों द्वारा राज्य से च्युत होने पर तथा विद्या, धन, पुत्र, आरोग्यता तथा किसी भी प्रकार के शंकट उत्पन्न होने पर इस व्रत के प्रभाव से समस्त संकट दूर होते हैं। गणेशजी की प्रसन्नता से सभी कार्य अवश्य ही सिद्ध होते हैं। व्रत के दिन सर्वतो भद्र के ऊपर ताम्र कलश रखें ताम्र कलश में स्वर्ण की गणपति प्रतिमा का पूजन निम्न विधान से करें :-

## ।। संकटनपाशन गणेश चतुर्थी व्रतोद्यापनम् ।।

**संकल्प :-**

**अद्यैत्यादि मम सह कुटुम्बस्य क्षैम-स्थैर्य विजया अभय-आयु-आरोग्य-ऐश्वर्य अभिविध्यर्थं च धर्मार्थ-काम-मोक्ष-चतुर्विध- पुरुषार्थ सिद्ध्यर्थं श्री गणपति प्रीत्यर्थं यथा मिलितोपचार द्रव्यै संकष्ट चतुर्थी व्रतांगत्वेन विहितं पूजनमहंकरिष्ये॥**

**ध्यान:-**

**श्वेतांगं श्वेत वस्त्रं सितकुसुमगणै पूजितं श्वेत गन्धैः।**
**क्षीराब्धौ रत्नदीपं सुरतरुविमलै रत्न सिहासनस्थाम्।**
**दोर्भिः पाशाकुंशा अभयवर मनसां चन्द्रमौलि त्रिनेत्रां।**

ध्यायेच्छान्त्यर्थमीशं गणपतिममलं श्री समेतं प्रसन्नम्।।
लम्बोदरं चतुर्बाहुं त्रिनेत्रं रक्तवर्णकम्।
सर्वाभरण सुवेषाख्यं प्रसन्नास्यं विचिन्तयेत्।।
ध्यायेत् गजाननं देवं तप्त कांचन सुप्रभम्।
चतुर्बाहु महाकायं सूर्य कोटि समप्रभम्।।

आवाहनः-

ॐ सहस्रशीर्षाः पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात्।
स भूमि ॐ सर्वतस्पृत्वा त्यतिष्ठद् दंशागुलम्।।
आगच्छ त्वं जगन्नाथ सुरासुर नमस्कृतम्।
अनाथ नाथ सर्वज्ञ विघ्नराज कृपां कुरु।।
गजस्यामवाहयामि।

आसन :-

ॐ पुरुष ऐवद ॐ सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम्।
उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनाति रोहति।।
गोप्तां त्वं सर्व लोकानामिन्द्रादीनां विशेषतः।
भक्तदारिद्र्य विच्छेता एकदन्त नमोऽस्तु ते।।
विघ्न राजाय नमः आसनं समर्पयामि।।

पाद्य :-

ॐ एतावानस्य महिमातो ज्यायां श्च पूरुषः।
पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि।।
मोदकान्धारयन्हस्ते भक्तानां वर दायक।
देवदेव नमस्तेस्तु भक्तानां फलदो भव।।
लम्बोदराय नमः पाद्यं समर्पयामि।।

अर्घ्य :-

ॐ त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुषः पादोस्येहा भवत् पुनः।
ततो विष्वं व्यक्रामत् सा शनानशने अभि।।

महाकाय महारूपं अनन्त फलदोभव।
देवदेव नमस्तेऽस्तु सर्वेषां पापनाशनम्॥
शंकर सूनवे नमः अर्घ्यं समर्पयामि ॥

आचमन :-

ततो विराड जायत विराजो अधि पूरुषः।
स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद् भूमिमथोपुरः।
कुरुष्वाचमनं देव सुरवन्द्य सुवाहन।
सर्वाघदलनस्वामिन्नीलकण्ठं नमोऽस्तुते।
उमा सुताय नमः आचमनं समपर्यामि ॥

पंचामृतस्नान :-

स्नानंपंचामृतेनैव गृहाण गणनायक।
अनाथनाथ सर्वज्ञ नमो मूषक वाहन॥
पयोदधि घृतंचैव शर्करामधुसंयुतम्।
पंचामृतेनस्नपनं प्रीत्यर्थं प्रतिगृह्यताम्॥
वक्रतुण्डाय नमः पंचामृतस्नानं समर्पयामि ॥

शुद्ध जल स्नान :-

यत्पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत।
वसन्तोस्यासीदाज्यं ग्रीष्मइध्मः शरद्धवि॥
गंगा च यमुना चैव गोदावरि सरस्वती।
नर्मदा सिन्धु कावेरि जलं स्नानायश्च कल्पितम्॥
हेरम्बाय नमः शुद्ध जलं स्नानं समर्पयामि॥

वस्त्र :-

तं यज्ञं बर्हिषि प्रोक्षन् पुरुषं जातमग्रतः।
तेन देवा अयजन्त साध्याः ऋषयश्च ये॥
रक्तवस्त्रसुयुग्मं च देवानामपि दुर्लभम्।

गृहाण मङ्गलं देव लम्बोदर हरात्मज॥
शूर्पकर्णाय नमः वस्त्रं समर्पयामि।

यज्ञोपवीत :-

तस्माद्यज्ञात्सर्वहुतः ऋचः सामानि जज्ञिरे।
छन्दा ७ँ सि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत॥
ब्रह्मसूत्रं सोत्तरीयं गृहाण गणनायक।
आरक्त ब्रह्मसूत्रं च कनकस्योत्तरीयकम्॥
कुब्जाय नमः यज्ञोपवतं समर्पयामि॥

गन्ध :-

तस्मात् द्यज्ञात् सर्वहुतः संभृतं पृषदाज्यम्।
पशूस्तांश्चक्रे वायव्या नारण्याः ग्राम्याश्च ये॥
गृहाणेश्वर सर्वज्ञदिव्य चन्दन उत्तमम्।
करुणाकर गुञ्जाय गौरीसुत नमोस्तु ते॥
गणेश्वराय नमः गन्धं समर्पयामि॥

अक्षत :-

अक्षतांश्च सुरश्रेष्ठ कुंकुमाक्तान् सुशोभनान्।
गृहाण विघ्न राजेन्द्र मयादत्तान् हि भक्तितः॥
गजवदानाय नमः अक्षतान समर्पयामि॥

पुष्प :-

तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः।
गावोह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः॥
रक्तपुष्पाणि विघ्नेश एक विंशति संख्यया॥
गृहाण सुमुखो भूत्वा मयादत्तान् उमासुत।
विघ्ननाशिने नमः पुष्पं समर्पयामि॥

**दूर्वा :-**

दूर्वांकुरान् सुहरितान्मृतान्मङ्गल प्रदान्।
आनीस्तांस्तव पूजार्थं गृहाण गणनायक॥
एक दन्ताय नमः दूर्वां समर्पयामि॥

**अंग पूजा :-**

गणेश्वराय नमः पादौ पूजयामि॥ विघ्नराजाय नमः जानुनी पूजयामि॥ आखुवाहनाय नमः ऊरु पूजयामि॥ हेरम्बाय नमः कटिं पूजयामि॥ कामरि सूनवे नमः नाभिं पूजयामि॥ लम्बोदराय नमः उदरं पूजयामि॥ गौरी सुताय नमः स्तनौ पूजयामि॥ गणनायकाय नमः हृदयं पूजयामि॥ स्थूलकण्ठाय नमः कण्ठं पूजयामि॥ स्कन्दाग्रजाय नमः स्कन्धौ पूजयामि॥ पाश हस्ताय नमः हस्तौपूजयामि॥ गजवक्राय नमः वक्रं पूजयामि॥ विघ्नहर्त्रे नमः ललाटं पूजयामि॥ सर्वेश्वराय नमः॥ शिरः पूजयामि॥ गणाधिपाय नमः सर्वाङ्गं पूजयामि॥

**धूप :-**

यत्पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन्।
मुखं किमस्यासीत् किम्बाहु किमूरूपादा उच्येते॥
दशाङ्ग गुग्गलं धूपमुत्तमं गणनायक।
गृहाण देव देवश उमासुत नमोस्तु ते॥
विकटायनमः धूपं आघ्रापयामि॥

**दीप :-**

ब्राह्मणोस्यमुखमासीत् बाहु राजन्यः कृतः।
उरु तदस्य यद् वैश्यः पद्भ्यां ँ शूद्रोअजायत॥
सर्वज्ञ सर्वरत्नाकरं सर्वेश विवुध प्रिय।

गृहाण मङ्गलं दीपं घृतवर्ति समन्वितम्।।
वामनाय नमः दीपं दर्शयामि।।

नैवेद्य :-

चन्द्रमा मनसो जातश्तचक्षोः सूर्यो अजायत्।
श्रोत्राद् वायुश्च प्राणश्च मुखादग्निरजायत।।
नैवेद्यं गृहतां देव नाना मोदक संयुतम्।
पक्वान फल संयुक्तं षठ्रसैश्च समन्वितम्।।
सर्व देवाय नमः नैवेद्यं समर्पयामि।।

जल :-

कृष्णावेण्या गौतमीनां पयोष्णीनर्मदा जलैः।
आचम्यतां विघ्नराज प्रसन्नो भव सर्वदा।।
विघ्ननाशिने नमः जलंसमर्पयामि।।

ऋतुफल :-

फलान्यमृतकल्पानि सुगन्धिन्यघनाशन।
आनितानि यथाशक्त्या गृहाण गणनायक।।
संकटनाशिने नमः ऋतुफलं समर्पयामि।।

पूंगीफल नैवेद्य :-

नाभ्याआसीदन्तरिक्ष ँ शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत।
पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकां २ अकल्पयन्।।
ताम्बूलं गृहतां देव नागवल्ली दलैर्युतम्।
कर्पूरेण समायुक्तं सुगन्धं मुख भूषणम्।।
विघ्नहर्त्रे नमः पूंगीफलं नैवेद्यं समर्पयामि।।

दक्षिणा :-

सप्तास्यासन् परिधयस्त्रिः सप्त समिधः कृताः।
देवाः यद्यज्ञं तन्वाना अवध्नन् पुरुषं पशुम्।।

सर्वदेवादि देव त्त्वं सर्व सिद्धि प्रदायक।
भक्त्या दत्तां मया देव गृहाण दक्षिणां विभो।।
सर्वेश्वराय नमः दक्षिणां समर्पयामि।।

**नीराजन :-**

पंचवर्ति समायुक्तं वह्निना योजितं मया।
गृहाणं मङ्गलं दीपं विघ्नराज नमोस्तुते।।
सिद्धिदाय नमः नीराजनं समर्पयामि।।

**प्रदक्षिणा :-**

यानिकानि च पापानि जन्मान्तर कृतानि च।
तानितानि प्रणश्यान्ति प्रदक्षिण पदे पदे।।
हर सूनवे नमः प्रदाक्षिणां त्रयं समर्पयामि।।

**नमस्कार :-**

नमोस्तु देव देवेश भक्तानां अभय प्रदः।
विघ्नानां नाशकर्त्रै च हरात्मज नमोस्तु ते।।

**मंत्र पुष्पांजलि :-**

यज्ञेन मामयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्य सन्।
तेहनाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः।।
विद्याधराय नमः मंत्र पुष्पांजलि समर्पयामि।।

सायंकाल चन्द्रमा के उदय होने पर चन्द्रमा का पूजन अर्घ्यादि से करना चाहिए।

**अर्घ्य :-**

क्षीरोदार्णव संभूत सुधारूप निशाकर।
गृहाणार्घ्यं मया दत्तं रोहिण्या सहितः शशिन्।।
रोहिणी सहित चन्द्राय नमः अर्घ्यं समर्पयामि।।

चन्द्रमा का पूजन गन्धाक्षत आदि से कर प्रार्थना करें।

**प्रार्थना :-**

गगनांगण संदीप क्षीराब्धिमथनोद्भव।
भा भासितादिगाभोग सोमराजनमोस्तु ते॥

चन्द्रमा का पूजन कर चतुर्थी का कार्य पूर्ण कर पंचमी प्रातः स्नानादि करके गणेशादि देवताओं का पूजन कर अग्नि स्थापना कर गणानां त्वा० मंत्र से 108 बार आहुति दें पूर्णाहुति कर 21 ब्राह्मणों को वस्त्र तथा गोदान प्रतिमा दान भोजन लड्डू से प्रसन्न कर आशीर्वाद ग्रहण करें।

**ब्राह्मणों से प्रार्थना :-**

विप्रवर्यनमस्तुभ्यं मोदकान वैददामिते।
आपदुद्धारणार्थाय गृहाण द्विज सत्तम्॥

**गणेश विसर्जन प्रार्थना :-**

गणेश्वर गणाध्यक्ष गौरी पुत्र गजानन।
व्रतं सम्पूर्णतां यातु त्वत्प्रसादादादि भानन॥

॥ इति संकट चतुर्थी व्रतोद्यापनम् ॥

## ॥ संकटनाशन गणेश स्तोत्रम् ॥

श्री गणेशाय नमः। नारद उवाच।
प्रणम्य शिरसा देवं गौरीपुत्रं विनायकम्।
भक्त्या वासं स्मरते नित्य आयु कामार्थ सिद्धये॥१॥
प्रथमं वक्रतुंडंच एकदंत द्वितीयकम्।
तृतीयं कृष्ण पिङ्गाक्षं गजवक्त्रं चतुर्थकम्॥२॥
लंबोदरं पंचमं च षष्ठं विकटमेव च।
सप्तमं विघ्न राजेन्द्रं धूम्रवर्ण तथाष्टमम्॥३॥

नवमं भालचन्द्रं च दशमं तु विनायकम्।
एकादशं गणपतिं च द्वादशं तु गजाननम्।।४।।
द्वादशैतानि नामानि त्रिसंध्यं य पठेन्नरः।
न च विघ्नभयं तस्य सर्वसिद्धिकर प्रभो।।५।।
विद्यार्थी लभते विद्यां धनार्थी लभते धनम्।
पुत्रार्थी लभते पुत्रान्मोक्षार्थी लभते गतिम्।।६।।
जपेदगणपतिस्त्रोत्रं षडभिर्मासैः फलं लभेत्।
संवत्सरेण सिद्धिं च लभते नात्र संशयः।।७।।
अष्टभ्यो ब्राह्मणेभ्यश्च लिखित्वा यः समर्पयेत्।
तस्य विद्या भवेत्सर्वा गणेशस्य प्रसादतः।। ८।।
।। इति श्री नारदपुराणे संकष्टनाशनं नाम गणेशस्तोत्रं संपूर्णम् ।।

## ।। करक चतुर्थी व्रत ।।

कार्तिक मास के कृष्ण पक्ष चतुर्थी को यह व्रत किया जाता है, दक्षिण देश में आश्विन मास कृष्ण चतुर्थी को होने वाले व्रत को करक चतुर्थी कहते हैं। इस व्रत को करने का अधिकार केवल स्त्रियों को ही है क्योंकि यह व्रत भारतीय नारी की महानता को दर्शाता है। सौभाग्यवती स्त्रियां अपने पति की कुशलता के लिए इस व्रत को रखती हैं। यह व्रत चन्द्रोदय व्यापिनी चतुर्थी में किया जाता है। इस व्रत को धारण करने के बाद सौभाग्यवती बने रहने तक इस व्रत का पालन स्त्रियां करती रहती हैं। उद्यापन करने के बाद भी इस व्रत को किया जाता है। इस व्रत को करने से अचल सौभाग्य, पुत्र, पौत्र तथा निश्चल सम्पति की प्राप्ति होती है। करक चतुर्थी के दिन वट वृक्ष बनाकर शिव गणपति कार्तिक सहित गौरी लिखकर पूजन किया जाता है तथा सायं काल को चन्द्रमा को अर्घ्य देकर पूजन किया जाता है। करवा चौथ व्रत के दिन निर्जल व्रत किया जाता है।

## ।। करक चतुर्थी व्रतोद्यापनम् ।।

अद्यैत्यादि मम सौभाग्य पुत्र पौत्रादिसुस्थिर श्रीप्राप्तये करक चतुर्थी व्रतं करिष्ये।

**गौरी पूजन मंत्र :-**

**ॐ नमः शिवायै शर्वाण्यै सौभाग्यं सन्ततिशुभम्।**
**प्रयच्छ भक्ति युक्तानां नारीणां हर बल्लभे।।**

शिव गणपति और कार्तिक का पूजन भी पंचोपकार अथवा शोडषोपचार से पूजन कर लें।

पकवान एवं अक्षत युक्त करको को ब्राह्मणों को देवें। पूजनोपरान्त पिष्टक नैवेद्य आदि सबको बांटना चाहिए।

**करक दान मंत्र :-**

**करकं क्षीर सम्पूर्णं तोयपूर्णमयापि वा।**
**ददामि रत्न संयुक्तं चिरंजीवतु मे पति।।**

करवे बदलना :-

इस व्रत में करवे सुहागिन स्त्रियों को ही देना चाहिए और सुहागिन स्त्रियों से ही लेना चाहिए।

**करक बदलने का मंत्र :-**

**पात्रं गृहाण सौभाग्ये चतुर्थ्यां कार्तिकस्य वैं।**
**पत्युरायुस्करं तत्तु सदा सौभाग्य वर्द्धनम्।।**
**करकं गृहाण कामाढ्यं सर्वकाम प्रदं शुभम्।**
**काम संकल्प सिध्यर्थं करकं प्रतिगृह्यताम्।।**

## ।। चन्द्र पूजन ।।

**आवाहन :-**

**दधिशंखतुषराभं क्षीरोदार्णव सम्भवम्।**
**ज्योत्सानापतिं निशानाथं सोममावाहयाम्यहम्।।**

**ॐ इमं देवा असपत्न ꣳ सुवध्वं हमते क्षत्राय महते ज्यैष्ठयाय महते जानराज्यायेन्द्रसेन्द्रियाय।। इमममुष्य पुत्रममुष्यै पुत्रमस्यै विश एष वोऽमी। राजा सोमोऽस्माकं ब्राह्मणानां ꣳ राजा।।**

चन्द्र का आवाहन कर अर्घ्य देवें।।

**अर्घ्यदान मंत्र :-**

**वसन्त वान्धव विभो शीतांशो स्वस्ति न कुरु। गगनार्णव माणिक्य चन्द्र दाक्षायणीयते।।**

चन्द्र का पूजन दधि-श्वेत वस्त्र गन्ध श्वेत अक्षत, श्वेत पुष्प, धूप दीप नैवेद्य दक्षिणा ऋतुफल से पूजन करें।

**प्रार्थना :-**

**दधि शंखतुषाराभं क्षीरोदार्णव संभवम्। नमामि शशिनं सोमं शंभोर्मुकुट भूषणम्।।**

।। इति करक चतुर्थी व्रत ।।

## ।। भीष्म पंचक व्रत ।।

भीष्म पंचक व्रत पंच दिवसात्मक कार्तिक शुक्ल एकादशी से पूर्णिमा तक पांच दिवसीय व्रत है। शास्त्रों के अनुसार यदि एकादशी और पूर्णिमा के मध्य कोई तिथि क्षय हो तो दशमी विद्धा एकादशी से प्रारम्भ कर पूर्णिमा को पूरा करने का विधान है। भगवान वासुदेव से इस व्रत को भीष्म ने पाया इस कारण इस व्रत को भीष्म पंचक व्रत कहते हैं। एकादशी प्रातः स्नान से निबृत होकर पंचगव्य से शरीर को पवित्र करें और जाने हुए पापों का उच्चारण करें। विष्णु भगवान की स्वर्ण प्रतिमा का पूजन करें पूर्णिमा में व्रत समाप्त कर उद्यापन करना चाहिए। मनुष्य इस व्रत के प्रभाव से पूर्वजन्म वर्तमान जन्म ओर आगे होने वाले जन्म इन तीनों जन्मों के पापों से छूट जाता है।

पूर्व जन्माजितैः पापैरिह जन्मार्जितैरपि।
आगामिजैश्चपापैस्तु मुच्यते नात्र संशय॥

## ॥ भीष्म पंचक व्रतोद्यापनम् ॥

**अद्येत्यादि मम आत्मनः अखिल पाप क्षय पूर्वकं धर्मार्थकाम मोक्ष चतुर्विध पुरुषार्थ सिद्ध्यर्थं श्री परमेश्वर प्रीत्यर्थं आचरित भीष्म पंचक व्रतोद्यापनं करिष्ये।**

गणेशादि देवताओं का पूजन कर सुवर्ण रचित विष्णु भगवान की प्रतिमा का पूजन सर्वतो मण्डल देवताओं के पूजनोपरान्त करें इस दिन प्रबोधिनी एकादशी भी होती है। विष्णु पूजन से पूर्व विष्णु भगवान को क्षीर सागर शयन से उठाने के लिए निम्न मंत्र बोलें-

**उत्तिष्ठोतिष्ठ गोविन्द उतिष्ठ गरुडध्वज।**
**उतिष्ठ कमला कान्त त्रैलोक्य मङ्गलंकुरु॥**

भगवान विष्णु को शयन से उठाकर पूजन प्रारम्भ करें- सर्वतो भद्र के ऊपर पांच कलश तिथियों के नाम से रख पूजन करें। प्रातः उठकर स्नानादि से निवृत होकर भगवान विष्णु का पुनः पूजन कर भगवान विष्णु के सहस्त्र नाम से हवन कर आचार्य का पूजन कर प्रतिमा तथा गोदान करना चाहिए।

॥ इति भीष्म पंचक व्रतोद्यापन ॥

## ।। वैकुण्ठ चतुर्दशी ।।

कार्तिक शुक्ल चतुर्दशी को यह व्रत होता है। इसे अरुणोदय व्यापिनी लेना चाहिए अथवा जिस अहोरात्र का अरुणोदय चतुर्दशी से युक्त हो उसें उपवास करना। इस व्रत में चतुर्दशी को शिव की पूजा होती है। लिंगतो भद्र के ऊपर ताम्र कलश रख उसके ऊपर स्वर्ण की विश्वेश्वर गौरी की प्रतिमा चान्दी का वृष बनाकर हजार कमल से पूजा करना। भगवान विष्णु भी बैकुण्ठ से इस चतुर्दशी के दिन कृतयुग में वाराणसी आकर एक हजार कमलों से शिव की पूजा करने लगे। एक कमल भगवान शिव ने विष्णु की परीक्षा लेने हेतु कम कर दिया तो भगवान विष्णु ने अपना एक नेत्र ही शिव को चढ़ा दिया। शिव प्रसन्न हो गए अतः दिन में शिव पूजन तथा रात्रि को भगवान विष्णु के चरित्रों का गायन करना–

**रात्रौ जागरणं कुर्याद्गीत वाद्यादि मंगलैः।**
**नराणां जागरे विष्णोर्गीतं नृत्यं च कुर्वताम्।।**
**गो सहस्त्र च ददतां फलं समुदाहृतम।।**

पौर्णमासी को इस व्रत का उद्यापन किया जाता है। इस व्रत के प्रभाव से समस्त पाप क्षय होते हैं।

## ।। बैकुण्ठ चतुर्दशी व्रतोद्यापनम् ।।

**अद्यैत्यादि ० मम समस्त पाप क्षय पूर्वक शिवपद प्राप्तिकामनया आचरित बैकुण्ठ चतुर्दशी व्रतोद्यापनं करिष्ये।**

लिंगतो भद्र के ऊपर ताम्र कलश रख शिव प्रतिमा का रुद्र सूक्त से अथवा पुरुष सूक्त से परिवार सहित पूजन करते हुए शिव सहस्रनामावली से हजार कमलों द्वारा शिवार्चन करें!

अन्य पूजन शिवरात्री व्रत के समान जानना।

शिव पूजन, रात्री जगारण, दूसरे दिन व्रतोद्यापन हेतु पुनः आवाहित देवताओं का शिव परिवार सहित पूजा हवन आदि कार्य करने चाहिए।

**प्रार्थना :-**

**कर चरण कृतं वाक्कायजं कर्मजं वा,**
**श्रवण नयनजं वा मानसंवाऽपराधम्।**
**विहितमविहितं वा सर्वमेतत्क्षमस्व**
**जयजयकरुणाब्धे श्रीमहादेव शंभो॥**

॥ इति बैकुण्ठ चतुर्दशी व्रतोद्यापनम् ॥

## ॥ कार्तिक व्रत ॥

भगवान दामोदर तथा लक्ष्मी जी की प्रसन्नता के लिए कार्तिक मास का व्रत किया जाता है। कुरुक्षेत्र गंगा प्रयागादि में कार्तिक स्नान का शास्त्रों में विशेष फल कहा गया है। यह व्रत आश्विन शुक्ल पूर्णिमा से एक मास पर्यन्त कार्तिक पूर्णिमा तक किया जाता है। इस व्रत को करने से प्राणी सब पापों से मुक्त हो जाता है-

**कार्तिकं सकलं मासं नित्यस्नायी जितेन्द्रियः।**
**जपन्हविष्यभुक् शान्तः सर्वपापै प्रमुच्यते॥**

प्रातः काल भागीरथी (गंगा) विष्णु शिव और सूर्य का स्मरण करता हुआ व्रती नाभि मात्र जल में रहकर स्नान करें।

कार्तिक मास व्रत में लक्ष तुलसी दल से विष्णु पूजन, तुलसी मंजरी से विष्णु व शिव का पूजन, तुलसी वृक्ष लगाना पालन स्पर्श, तुलसी छाया में पितृ तर्पण, अनेक प्रकार धात्री वृक्ष के नीचे विष्णु पूजन पुराण श्रवण वट वृक्ष पूजन सूर्यास्त के समय अष्टदल (दीपयंत्र) के ऊपर नौ दीप दान पाप क्षयार्थ लक्ष्मी प्राप्ति, पुत्र प्राप्ति आदि के लिए किये जाते हैं।

मास व्रत करने वालों को मास पर्यन्त सलगम लहसुन हींग छत्राक गाजर मूली तुम्बी सहजना वैंगन पैठा कटैहर, तरबूज केश तेल लवण शाक वासी अन्न जला हुआ द्विदल तथा सप्तमी के दिन आंवला तिल अष्टमी को नारियल वर्ज्य दे

रविवार को सब काल में आंवला खाना वर्जित है। ऐसा शास्त्रों का आदेश है।

कार्तिक मास में कांसी के बर्तन में भोजन मधु तैल फल धान्य आदि का जो त्याग करे तो व्रतोध्यापन में उसका दान अवश्य ही करना चाहिए परन्तु कांसी बर्तन में भोजन त्याग अवश्य ही करना चाहिए और उद्यापन के दिन कांसी बर्तन में घी का दान अवश्य करना चाहिए।

कार्तिक शुक्ल चतुर्दशी को उद्यापन हेतु सर्वतो भद्र की स्थापना कर लक्ष्मी सहित दामोदर भगवान को स्थापित कर पुरुष सूक्त से पूजन करना पत्नी सहित तीन ब्राह्मणों का पूजन करना चाहिए चतुर्दशी रात्रि जागरण करने का विधान भी है तथा पूर्णिमा प्रातः व्रतोद्यापन करना चाहिए।

## ॥ कार्तिक व्रतोद्यापनम् ॥

**संकल्प :-**

**अद्यैत्यादि० मम समस्त पाप क्षय पूर्वकं धर्मार्थ काम मोक्ष सिद्धि द्वारा श्री दामोदर प्रीतये कार्तिक व्रतोद्यापनं करिष्ये।**

गणपत्यादि देवताओं का पूजन कर भद्र मण्डल देवताओं का पूजन तथा भगवान दामोदर का पूजन करें।

**ध्यान :-**

**नारायणाय शतचन्द्रनिभाननाय,**
**नारायणाय मणिकुण्डल धारणाय।**
**नारायणाय निजभक्त परायणाय,**
**नारायणाय सुभगाय नमो नमस्ते॥**

**आवाहनं :-**

**ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्।**
**समूढ मस्य पा ँ सुरे स्वाहा॥**

**आसन :-**

**नित्ये नैमित्तिके कृष्ण कार्तिके पापनाशने।**
**गृहाणार्घ्यं ममा दत्तं राधया सहितो हरे।।**

विष्णु भगवान का पूजन पुरुष सूक्त से कर रात्रि जागरण भजन भगवान विष्णु के स्तोत्र पाठ द्वादशाक्षर ॐ नमो भगवते वासु देवाय का जाप कथा श्रवण कर पूर्णिमा प्रातः स्नानादि से निवृत्त होकर पुनः आवाहित देवताओं का पूजन करें। अग्नि स्थापन कर आवाहित देवताओं को आहुति प्रदान करें:-

**ॐ अते देवा अवन्तु नो यतो विष्णुर्विचक्रमे।**
**पृथिव्या सप्तधामभिः इदं विष्णावे।।**
**ॐ दइं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पद्म।**
**समूढमस्य पाꣳ सुरे स्वाहा।। इदं विष्णावे।।**

उपरोक्त दोनों मंत्रों से तिल आज्य पायस द्वारा अष्टोत्तर शत हवन कर अन्य आवाहित देवताओं को आहुति प्रदान कर यज्ञ कार्य पूर्ण करें। सपत्नीक इक्कीस या तीन ब्राह्मणों को वस्त्र आदि देवें। प्रार्थना करें :-

**युस्मत् प्रसादात् देवेश प्रसन्नो मम सर्वदा।**
**व्रतादस्माच्च यत्पापं सप्त जन्म कृतं मया।**
**तत्सर्वं नाशमायातु स्थिरा मे चास्तु संततिः।**
**मनोरथाश्च सफलाः सन्तु नित्यं तवार्चनात्।।**
**देहान्ते वैष्णवं स्थानं प्राप्नुयामति दुर्लभम्।।**

प्रार्थना कर देवताओं का विसर्जन कर प्रतिमा सोपस्कर शय्या आचार्य को दे ब्राह्मणों को भोजन करा आशीर्वाद ग्रहण करें

।। इति कार्तिक व्रतोद्यापनम् ।।

# ।। एकादशी व्रत ।।

एकादशी व्रत के दो भेद काम्य और नित्य है रोग दोषानिवृत्ति धनपुत्रादि प्राप्ति हेतु काम्य तथा निष्काम व्रत को नित्य कहते हैं।

व्रत के दो अधिकारी हैं वैष्णव और स्मार्त। ग्रन्थों में कहा गया है कि जिनको वैष्णवी दीक्षा प्राप्त हो वैष्णव उनसे भिन्न स्मार्त होते हैं। एकादशी भी दो प्रकार शुद्धा और विद्धा होती है। त्रयोदशी के दिन यदि द्वादशी न हो तो एकादशी चाहे दशमी विद्धा भी हो तो उस दिन ही एकादशी व्रत करना चाहिए। वेध जो दो प्रकार का है अरुणो दय और सूर्योदय। अरुणोदय वेध वैष्णवों को नहीं लेना चाहिए। स्मार्त ले सकते हैं अरुणोदय प्रातःकाल चार घड़ी का होता है।

रात्रि के चौथे पहर 55 घड़ी पर उषाकाल 57 पर अरुणोदय 58 पर प्रातःकाल तथा शेष पर सूर्योदय होता है। एकादशी व्रत करने का अधिकार आठ वर्ष से अधिक अस्सी वर्ष आयु तक है सामर्थ्य हो तो इस आयु के बाद भी एकादशी व्रत कर सकते हैं। सधवा स्त्रियों को पति की आज्ञा लेकर व्रत करने का अधिकार है। एकादशी व्रत चैत्र वैशाख ज्येष्ठ मार्गशीर्ष से प्रारम्भ या उद्यापन करें ध्यान रहे कि इस समय मलमास गुरु शुक्र अस्त न हों यदि व्रती असक्त हो तो गुरु ब्राह्मण की आज्ञा से दूध, फल, जल, हविष्य औषध का सेवन कर सकता है। व्रत में ताम्बूल, उड़द, मसूर चना शाक, सब्जी तेल तथा अन्न का त्याग करें।

## ।। एकादशी व्रतोद्यापनम् ।।

पंचांग देवताओं का पूजन कर स्वर्ण प्रतिमा पर विष्णु पूजन तथा २६ कलशों में एकादशी तथा उनके देवताओं कापूजन करना चाहिएं एकादशी सांय काल रात्रि जागरण विध ान भी बताया गया है। द्वादशी को पुनः सब देवताओं का पूजन कर हवनादि कार्य पूर्ण करने चाहिए।

**संकल्प :-**

**अद्यैत्यादि० मम इह जन्मनि जन्मान्तरे वा कृत कायिक वाचिक मानसिक सांसर्गिक समस्त पाप क्षय पूर्वकं ध र्मार्थ-काम-मोक्ष चतुर्विध पुरुषार्थ सिद्धि द्वारा श्री परमेश्वर प्रीत्यर्थं मया आचरित शुक्ल कृष्ण-एकादशी व्रतं तस्य सांगता सिद्धयर्थं तत्संपूर्ण फलावाप्तये श्री विष्णोः प्रीत्यर्थं शुक्ल कृष्ण एकादशी व्रतोद्यापनं महं करिष्ये।।**

भगवान लक्ष्मी नारायण का पूजन पुरुष सूक्त से कर भद्र मण्डल देवताओं का पूजन करें-

अष्टदल में निम्न देवताओं का पूजन पूर्वादि क्रम से आवाहन करे :-

**ॐ अग्नये नमः अग्निमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।**
**ॐ इन्द्राय नमः इन्द्रमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ प्रजापतये नमः प्रजापतिमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ विश्वेभ्यो देवभ्यो नमः विश्वान् देवान् आवाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ ब्रह्मणे नमः ब्रह्मणामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ वासुदेवाय नमः वासुदेवमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ श्री रामाय नमः श्रीराममावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ श्रिये नमः श्रियमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**

पूर्वादिक्रम से :-
ॐ रुक्मिणे नमः रुक्मिणी मावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ सत्य भामायै नमः सत्यभामामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ जाम्बवत्यै नमः जाम्बवतीमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ मित्रविन्दायै नमः मित्रविन्दामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
आग्नेय कोण से :-
ॐ शंखपालाय नमः शंखपालमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ चक्राय नमः चक्रमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ गदायै नमः गदामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ पद्मायै नमः पद्मामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
पूर्वादि अष्टपत्रों से :-
ॐ विमलायै नमः विमलामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ उत्कर्षिणे नमः उत्कर्षिणीमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ ज्ञानाय नमः ज्ञानमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ क्रियायै नमः क्रियामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ योगायै नमः योगामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ प्रह्वावै नमः प्रह्वामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ सत्त्यायै नमः सत्त्यमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ ईशानायै नमः ईशानामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
मध्य :-
ॐ सामध्वनि शरीरस्त्वं वाहनं परमेष्ठिनः।
विषपापहरो नित्यमतः शान्ति प्रयच्छ मे।।
ॐ गरुडाय नमः गरुडमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।
अष्टदल के बाहर पूर्वादि क्रम में :-
ॐ इन्द्राय नमः इन्द्रामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।

ॐ अग्नेय नमः अग्निमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ यमाय नमः यममावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ निर्ऋतये नमः निऋतिमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ वरुणाय नमः वरुणामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ वायवे नमः वायुमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ सोमाय नमः सोममावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ ईशानाय नमः ईशानमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ ब्रह्मणे नमः ब्रह्माणमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ अनन्ताय नमः अनन्तमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।

पूर्वादिक क्रम से :-

ॐ केशवाय नमः केशवमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ नारायणाय नमः नारायणमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ माधवाय नमः माधवमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ गोविन्दाय नमः गोविन्दमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ विष्णवे नमः विष्णुमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ मधुसूद्नाय नमः मुधसूदनमावाहयामि स्थापियामि पूजयामि।।
ॐ त्रिविक्रमाय नमः त्रिविक्रममावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ वामनाय नमः वामनमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ श्रीधराय नमः श्रीधरमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ हृषिकेशाय नमः हृषिकेशमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ वद्मनाभाय नमः पद्मनाभायमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ दामोदराय नमः दामोदरमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।

पुनः पूर्णादि क्रम से :-

ॐ संकर्षणाय नमः संकर्षणमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।
ॐ वासुद्देवाय नमः वासुदेवामावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।

**ॐ प्रद्युम्नाय नमः प्रद्युम्नायमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ अनिरुद्धाय नमः अनिरुद्धमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ पुरुषोत्तमाय नमः पुरुषोत्तममावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ अधोक्षजाय नमः अधोक्षजमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ नारसिंहाय नमः नारसिंहमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ अच्युताय नमः अच्युतमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ जनार्दनाय नमः जनार्दनमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ उपेन्द्राय नमः उपेन्द्रमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ हरये नमः हरिमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ श्रीकृष्णाय नमः श्रीकृष्णमावाहयामि स्थापयामि पूजयामि।।**
**ॐ तदस्तु मित्रावरुणा तदग्ने शयोर स्मभ्यमिदमस्तु शस्तम्। अशीमहि गाधमुत प्रतिष्ठां नमो दिवे वृहते सादनाय।।**

सब देवताओं की प्रतिष्ठा कर रुक्मणि सहित विष्णु पूजन गंधाक्षत पुष्प से पूजन करें।

## अंग पूजा :-

**ॐ दामोदराय नमः पादौपूजयामि। माधवाय नमः जानुनि पूजयामि।**
**ॐ पद्मनाभाय नमः नाभिं पूजयामि। ॐ विश्वमूर्तये नमः उदरं पूजयामि।**
**ॐ ज्ञानगम्याय नमः हृदयं पूजयामि श्रीकण्ठ संगिने नमः कण्ठं पूजयामि।**
**ॐ सहस्त्र वाहवे नमः वाहुं पूजयामि। योगयोगिन्यैनमः चक्षुर्षी पूजयामि।**
**ॐ उरुगाय नमः ललाटं पूजयामिं नाक सुरेश्वराय नमः ना सां पूजयामि।**
**ॐ श्रवणेशाय नमः श्रवणौ पूजयामि। सर्वकामहयाय नमः शिखां पूजयामि।**
**ॐ सहस्त्रशीर्षाय नमः शिरः पूजयामि। सर्वरूपिणे नमः सर्वांग पूजयामि।**

सब देवताओं का पूजन धूप दीपक नैवेद्य दक्षिणा से देवें।

## छब्बीस एकादशीयों का पूजन :-

**ॐ उत्पन्नायै नमः। ॐ मोक्षदायै नमः। ॐ सफलायै नमः।**

**ॐ पुत्राप्त्यै नमः। ॐ षट्तिलायै नमः। ॐ जयायै नमः। ॐ विजयायै नमः। ॐ आमलक्ये नमः। ॐ पापमोच्यै नमः। ॐ कामदायै नमः। ॐ वरुथिने नमः। ॐ मोहिन्यै नमः। ॐ अपरायै नमः। ॐ निर्जलायै नमः। ॐ योगिन्यै नमः। ॐ देव शयन्यै नमः। ॐ कामदायै नमः। ॐ पुत्रदायै नमः। ॐ अजायै नमः ॐ परिवर्तिन्यै नमः। ॐ इन्दिरायै नमः। ॐ पाशांकुशायै नमः। ॐ रमायै नमः। ॐ देवोत्थायिन्यै नमः। ॐ पद्मिन्यै नमः। ॐ परमायै नमः॥**

छब्बीस एकादशीयों का पूजन गन्धाक्षत पुष्प धूप दीपक नैवेद्य फल दक्षिणां से कर ताम्र पात्र में जल नारियल अक्षत पुष्प तुलसी पत्र दूर्वा चन्दन पूंगीफल हिरण्यादि रख घुटनों को जमीन पर रख निम्न मंत्र से व्रत की सम्पूर्ति हेतु अर्घ्य देवें :-

**ॐ नारायण जगन्नाथ लक्ष्मीकान्त दयानिधे।**
**गृहाणार्घ्यं मया दत्तं व्रतसम्पूर्ति हेतवे॥**

एकादशी के दिन उपरोक्त प्रकार से पूजनोपरांत रात्रि जागरण शास्त्र कथा भजन पाप नाश के लिए अवश्य करें। एकादशी के दिन मन्दिर में जागरण हेतु जो जाता है उसे पद पद पर अश्वमेघ यज्ञ के फल की प्राप्ति होती है।

**यावत्पदानि स्वगृहात् केशवायतनं प्रति।**
**अश्वमेध समानि स्युर्जागरार्थं प्रयच्छतः॥**

द्वादशी प्रातः स्नानादि से निवृत्त होकर पुनः सब आवाहित देवताओं का पूजन कर हवन का कार्य प्रारम्भ करे। अग्नि प्रतिष्ठापन कर सूर्यादि ग्रह देवताओं का हवन कर पायस से निम्न हवन करें-

**ॐ केशवाय स्वाहा। ॐ नारायणाय स्वाहा। ॐ माधवाय स्वाहा। ॐ गोविन्दाय स्वाहा। ॐ विष्णवे स्वाहा। ॐ मधुसूदनाय स्वाह। ॐ त्रिविक्रमाय स्वाहा। ॐ वामनाय**

**स्वाहा। ॐ श्रीधराय स्वाहा। ॐ हृषिकेशाय स्वाहा। ॐ पद्मनाभाय स्वाहा। ॐ दामोदराय स्वाहा। ॐ संकर्षणाय स्वाहा। ॐ वासु देवाय स्वाहा। ॐ प्रद्युम्नाय स्वाहा। ॐ अनिरुद्धाय स्वाहा। ॐ पुरुषोत्तमांय स्वाहा। ॐ अधोक्षजाय स्वाहा। ॐ नारसिंहाय स्वाहा। ॐ अच्युताय स्वाहा। ॐ जर्नादनाय स्वाहा। ॐ उपेन्द्राय स्वाहा। ॐ हरये स्वाहा। ॐ श्री कृष्णाय स्वाहा।**

पुनः निम्न मंत्र द्वारा पायस से 108 आहुति देवें -

**ॐ इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधेपदम्। समूढ मस्य या ॐ सुरे स्वाहा।**

पुरुष सूक्त से हवन कर आवाहित भद्र मण्डल देवताओं की भी पूजा क्रमानुसार आहुति प्रदान करें। उत्तर पूजन कर पूर्णाहुति पर्यन्त हवन कार्य पूर्ण कर व्रत उद्यापन हेतु सवत्सा गोदान भूमि शय्या वस्त्र भोजन अलंकार आचार्य को देवें।

प्रार्थना :-

**मयाद्यास्मिन् व्रते देव यद् पूर्ण कृत विभो।**
**सर्व भवतु सम्पूर्ण त्वत्प्रसादाऽजनार्दन॥**
**त्वयि भक्ति सदैवास्तु मम दामोदर प्रभो।**
**पुण्य बुद्धिः सतां सेवा सर्व धर्म फलंच मे॥**
**जपच्छिद्रं तपश्च्छिद्रं यच्छिद्रं व्रतकर्मणि।**
**सर्व सम्पूर्णतां यातु त्वत्प्रसादाद्रमापते॥**

विष्णु प्रतिमा को आचार्य को देकर छब्बीस कलश छब्बीस ब्राह्मणों को दें सब लोगों को भोजन से सन्तुष्ट करें।

आचार्य देवताओं का विसर्जन कर व्रती को आशीर्वाद देवे।

॥ इति एकादशी व्रतोद्यापनम् ॥

## ।। शिवरात्रि व्रत ।।

फाल्गुन मास के कृष्ण पक्ष अर्द्धरात्रि व्यापिनी चतुर्दशी को शिवरात्रि व्रत किया जाता है। यदि पहले दिन अर्द्धरात्रि व्यापिनी चतुर्दशी हो तो पहली लेनी दूसरे दिन अर्द्धव्यापिनी हो तो दूसरे दिन ही व्रत करना यदि दोनों दिन अर्द्धरात्रि व्यापिनी न हो तो पहले दिन ही व्रत करना चाहिए। व्रती स्नान कर रुद्राक्ष भस्म धारण करें। लिंगतो भद्र का निर्माण करे शिव की स्वर्ण प्रतिमा का पूजन इस व्रत में किया जाता है या शिव मन्दिर में ही व्रत जागरण और उद्यापन का कार्य किया जा सकता है। व्रत में चौदह कलशों का भी पूजन किया जाता है। शिव का पूजन शिवरात्रि को चार पहर पूजन विधान अर्घ्य दान शास्त्रों में बताया गया है। शिवरात्रि के व्रत प्रभाव से अर्थ धर्म काम मोक्ष की प्राप्ति होती है। लिंग विशेषता से फल विशेष की प्राप्ति होती है। लिंग और पूजन फल निम्न प्रकार है। हीरा अवस्था, मोती रोगनाश, वैडूर्यमणि शत्रुनाश पद्मराग लक्ष्मी, पुष्कराग सुख, इन्द्रनील यश, मरकतमणि पुष्टि, स्फटिक कार्य सिद्धि, चांदी पितरों की मुक्ति, सुवर्ण सत्यलोक की प्राप्ति, ताम्र पुष्टि व अवस्था वृद्धि, पीतल से पुष्टि कांसे से कीर्ति लोहे से शत्रुनाश, शीशे से अवस्था की प्राप्ति आदि शास्त्रों ने शिव लिंग पूजन से फल की प्राप्ति बताई है।

## ।। शिवरात्रि व्रतोद्यापनम् ।।

लिंगतो भद्र में द्वादश लिंगों के ऊपर द्वादश कलश स्थापित कर देवें, दो कलश, उत्तर और दक्षिण में रख देवें मध्य में ताम्र कलश के ऊपर सोने की उमा महेश्वर की प्रतिमा के आगे रजत वृषभ की प्रतिमा को स्थापित करें। पंचांग देवताओं को पूजन करके लिंगतो भद्र का पूजन संकल्प के बाद करें।

**संकल्प :-**

**देश कालौ संकीर्त्य मम आत्मनः सर्व पाप क्षय पूर्वकं धर्मार्थ काममोक्ष चतुर्विधफल सिद्धि द्वारा श्री भवानिं शंकरप्रीतये आचरित शिवरात्री प्रतोद्यापनं करिष्ये॥** लिंगतों भद्र में कलश पूजन-

मध्ये :-

**ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिम्पुष्टिवर्द्धनम्। उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मामृतात्॥ ॐ नमः शंभवाय च मयोभवाय च नमः शंकराय च मयस्कराय च नमः। शिवाय च शिव तराय च॥ पूर्वादि लिंग पूजन- ॐ अजैक पदे नमः। ॐ अहिर्बुध्न्याय नमः। ॐ भवाय नमः। ॐ शर्वाय नमः। ॐ उमापतये नमः। ॐ रुद्राय नमः। ॐ पशुपतये नमः। ॐ शंभवे नमः। ॐ वरदाय नमः। ॐ शिवाय नमः। ॐ ईश्वराय नमः। ॐ महादेवाय नमः। ॐ हराय नमः। ॐ भीमाय नमः।**

पुनः पूर्वादि से- **ॐ नन्दी महाकालाभ्यां नमः ॐ दक्षिणे शृंगिभृंगिभ्यां नमः। ॐ पश्चिमे वृष स्कन्दाभ्यां नमः। ॐ उत्तरे देश कालाभ्यां नमः। ॐ पार्श्वे गंगायमुना भ्यां नमः॥**

## ॥ शिव पूजन ॥

पुष्प लेकर भगवान शंकर का ध्यान करें-

**ध्याये नित्यं महेशं रजतगिरिनिभं चारुचन्द्रावतंसं।**
**रत्नाकल्पोज्ज्वलाङ्गं परशुमृगवराभीति हस्तं प्रसन्नम्॥**
**पद्मासीनं समन्तात् स्तुतममरगणेर्व्याघ्र कृतिं वसानं।**
**विश्वाद्यं विश्वबन्द्यं निखिल भयहरं पंचवक्त्रं त्रिनेत्रम्॥**

भगवान शिव को पुष्प अर्पण कर आवाहन के लिए पुनः पुष्प अर्पण करें :-

**आवाहन् :-**

**एह्येहि गौरीश पिनाकपाणे शशांक मौले वृषभाधिरूढ।**
**देवादिदेवेश महेश नित्यं गृहाणं पूजां भगवन्नमस्ते।।**

**ॐ नमः शंभवाय च मयो भवाय च नमः शङ्कराय च मयस्कराय न नमः शिवाय च शिवतराय च।।**

**आराधितो मनुष्यैस्त्वं सिद्धैर्देवासुरादिभिः।**
**आवाहयामि भक्त्या त्वां गृहाण परमेश्वर।।**

पुष्प अर्पण कर पुनः आसन के लिए पुष्प चढ़ायें :-

**आसन :-**

**ॐ याते रुद्र शिवातनूर घोरा पापकाशिनी।**
**तयानस्तन्वासन्त मया गिरि शन्ता भि चाकशीहि।।**
**रम्यं सुशोभनं दिव्यं सर्वसौख्यकरं शुभं।**
**आसनं च मयादत्तं गृहाण परमेश्वर।।**

पुष्प अर्पण कर भगवान शंकर को पैर धोने के लिए जल चढ़ायें।

**पाद्य :-**

**ॐ यामिषुं गिरिशन्त हस्ते विभर्ष्यस्तवे शिवां। गिरित्र तां कुरुमा हि ॐ सीः पुरुषं जगत्।।**

**शीतोदक निर्मलं च सर्वसौगन्ध संयुतं।**
**पादप्रक्षालनार्थाय अर्पयामि सुरेश्वर।।**

भगवान शंकर के पैर धोकर हाथ धोने के लिए अर्घ्य दें:-

अर्घ्यः-

**ॐ शिवेन वचसा त्वा गिरिशाच्छा वदामसि।**
**यथा नः सर्वमिज्जगदयक्ष्म ॐ सुमनाऽअसत्।।**
**अर्घ्य गृहाण देवेश गन्ध पुष्पाक्षतैर्युतः।**
**हस्तप्रक्षालनार्थाय गृहाणार्घ्यं नमोस्तुते।।**

अर्घ्य देकर आचमन अर्पण करें :-

**आचमनः-**

**ॐ अद्य वोच दधिवक्ता प्रथमो दैव्योभिषक्।**
**अहींश्च सर्वाञ्जम्भयन्तसर्वांश्च यातुधान्योऽधराचीः परासुवः॥**

**सर्वतीर्थ समायुक्तं गंगायांनिर्मलं जलम्।**
**आचम्यतां मयादत्तं गृहाण परमेश्वर॥**

आचमन जल चढ़ाकर स्नान के लिए जल छोडें-

**स्नानः-**

**ॐ असौयस्ताम्रोऽअरुणऽउत वभ्रुः सुमंगलः। ये चैनꣳ रुद्राऽअभितो दिक्षु श्रिताः सहस्त्रशोऽवैषाꣳहेडऽईमहे॥**

**गंगासरस्वती कृष्णा पयोष्णि नर्मदा जलैः।**
**स्नापितोसि मया देव तथा शान्तिकुरुष्व मे॥**

भगवान शंकर को जल से स्नान करा के गन्धोदक स्नान करायें :-

**गन्धोदक स्नान :-**

**ॐ अ ꣳ शुनाते अ ꣳ सुः पृच्यतां परुषा परुः।**
**गन्धस्ते सोममवतु मदाय रसो अच्युतः॥**
**मलयाचल संभूतं चन्दना गरु संयुतं।**
**चन्दनं देव देवेश स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्॥**

गन्धमिश्रित जल से स्नान करवा के भगवान शंकर को दूध से स्नान करवायें :-

**पयस्नान :-**

**ॐ पयः पृथिव्यां पय ओषधीषु पयोदिव्यन्तरिक्षे पयो धाः पयस्वतीः प्रदिशः सन्तुमह्यम्॥**
**कामधेनु समुत्पन्नं सर्वेषां जीवनं परं।**

पावनं देवहेतुश्च पयः स्नानार्थमयार्पितम्।
पय स्नानान्ते शुद्धोदक स्नानं समर्पयामि।
(शुद्ध जल से स्नान करायें)

दधिस्नान :-

ॐ दधि क्राव्णो अकारिषं जिष्णो रस्वस्य वाजिनः।
सुरभि नो मुखा करत्प्रण आयू ꣳ षि तारिषत॥
पयसस्तु समुद्भूत मधुराम्लं शशिप्रभम्।
दध्यानीतं मयादेव स्नानार्थ प्रतिगृह्यताम्॥
दधि स्नान कराके जल स्नान करायें।

घृतस्नान :-

ॐ घृतंमिमिक्षे घृतमस्ययोनिघृर्तेश्रितो घृतम्बस्यधाम।
अनुष्वधमावहमादयस्व स्वाहा कृतं वृषभवक्षि हव्यम्॥
नवनीत समुत्पन्नं सर्व सन्तोषकारकम्।
घृतं तुभ्यं प्रदास्यामि स्नानार्थ मयार्पितम्॥
घी से स्नान कराके जल से स्नान करायें।

मधु स्नान :-

ॐ मधुव्वाताऽऋतायतेमधुक्षरन्ति सिन्धवः। माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः। मधुनक्तमुतोषसोमधुमत्पार्थिव ꣳ रजः। मधुद्यौरस्तुनः पिता। मधुमान्नो वनस्पतिर्म्मधुमांऽअस्तु सूर्यः। माध्वीर्गावो भवन्तु नः॥ दिव्यः पुष्पैः समुद्भूतं सर्वगुण समन्वितम्। मधुरं पुष्टिकरं दिव्यं स्नानार्थ प्रतिगृह्यताम्॥
मधु से स्नान कराकर पुनः जल से स्नान करावें।

शर्करा स्नान :-

ॐ अपा ꣳ रस मुद्वयस ꣳ सूर्ये सन्त ꣳ समाहितम्। अपा ꣳ रसस्य यो रस स्तं वोगृह्णाम्म्युत्तममुपया-मगृहीतोसीन्द्राय त्वा जुष्टङ्गृह्णामेष ते योनिरिन्द्राय त्वा

जुष्टतमम्।। इक्षुसार समुद्भूता शर्करा पुष्टिकारकम्। मलापहारिका दिव्या स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

शर्करा स्नान कर पुनः जल से स्नान करावें।

**पंचामृत स्नान :-**

ॐ पंचनद्यः सरस्वतीमपि यन्ति सस्त्रोतसः।
सरस्वती तु पंचधा सो देशे भवत्सरित्।।
पयोदधि घृतं चैव मधु च शर्करायुतम्।
पंचामृतं मयाऽनीतं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

पंचामृत से स्नान करके पुनः शुद्ध जल से स्नान करावे-

**शुद्धोदक स्नान :-**

ॐ शुद्धवालः सर्वशुद्धवालोमणिवालस्त आश्विनाः श्येतः श्येताक्षोऽरुणस्ते रुद्राय पशु पतये कर्णायाम अवलिप्ता रौद्रा न भो रूपाः पार्ज्जन्याः।। नाना सुगन्धि द्रव्यं च चन्दनं रजनीयुतम्। गंगाजलं मयादत्तं स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

**गन्धोदक स्नान :-**

ॐ गन्ध द्वारा दुराधर्षां नित्यपुष्टां करीषिणीम्।
ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये श्रियम्।।
मलयाचल संभूतं चन्दना गरु संभवम्।
चन्दनं देव देवेश स्नानार्थं प्रतिगृह्यताम्।।

पुनः जल से स्नान करें।

**विजयास्नान :-**

ॐ विज्यं धनुः कपर्द्दिनों विशल्योबाणवाँ2ऽ उत।
अन्नेशन्नस्य या ऽ इषवऽआभुरस्य निषङ्गधिः।।
शिवप्रीतिकरं रम्यं दिव्य भाव समन्वितम्।
विजया च मया दत्तं गृहाण परमेश्वर।।

विजया स्नान कर पुनः जल स्नान करावें।

